ओ३म्

# आर्यभट्ट

## विज्ञान-पत्रिका

अप्रैल-जून, १९९०




सम्पादक :

**डा० विजय शंकर**

अध्यक्ष : वनस्पति विज्ञान विभाग

परामर्शदाता :

**प्रो० सुरेशचन्द्र त्यागी**

प्राचार्य : विज्ञान महाविद्यालय

मूल्य ५-००



विश्वविद्यालय के संस्थापक : स्वामी श्रद्धानन्द

बलिदान तिथि २५ दिसम्बर १९३०

(जन्म—फरवरी, १८५६)



विश्वविद्यालय के नये कुलपति
श्री सुभाष विद्यालंकार

# आर्यभट्ट विज्ञान-पत्रिका

## इस अंक की विशेषता—पर्यावरण

पूरे विश्व में वर्तमान पीढ़ी अपने पर्यावरण की सुरक्षा को लेकर चिन्तित है। यह कहा जा रहा है कि यदि हम अपने पर्यावरण का—वनों का, वृक्ष-वनस्पतियों का, जन्तुओ का, जलवायु का, भूमि का प्रबन्ध ठीक से नही करते, संरक्षण नही करते, विकास के नाम पर उन पर बराबर प्रहार करते रहेंगे नष्ट करते रहेगे, तब एक दिन निश्चित आयेगा जब मनुष्य का पृथ्वी पर जीवित रहना भी कठिन हो जायेगा। अतः समय रहते हमें जाग जाना चाहिये। पर्यावरण के वे घटक, जिनके कारण पृथ्वी पर मानव एवं अन्य प्रकार के जीवन बने हुए हैं, अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं। ये घटक पृथ्वी पर मानव के जीवित रहने के लिये अत्यावश्यक हैं। इन्ही बातो को ध्यान में रखते हुए पत्रिका के इस अंक में पर्यावरण के विभिन्न पहलुओ (वैदिक समय से वर्तमान तक) पर लेख प्रस्तुत हैं। विकास कार्यों और पर्यावरण में सन्तुलन बनाये रखना आवश्यक है। आज इसी को लेकर बड़े बाध एव बिजलीघर बनाने की बुद्धिमत्ता पर प्रश्नचिन्ह लग चुका है। भारत मे भी टिहरी और नर्मदासागर बांध विवाद की परिधि में आ गये है। इस पत्रिका मे इन विषयो पर भी विचार प्रस्तुत किये गये हैं। ये लेखको के अपने विचार हैं। सम्पादक या विश्वविद्यालय इनके लिये उत्तरदायी नही हैं। पाठको से निवेदन है कि वे पर्यावरण सम्बन्धी ज्वलन्त समस्याओ पर अपने विचार प्रस्तुत करते रहे और पर्यावरण संरक्षण एव समृद्धि के लिये सुझाव देते रहे जिससे पत्रिका पूर्व की भांति पर्यावरण शिक्षा के क्षेत्र में अपना विनम्र योगदान देती रहे।

—सम्पादक

———

# विषय सूची

# श्री सुभाष विद्यालंकार का संक्षिप्त विवरण

श्री सुभाष विद्यालंकार ५० से भी अधिक वर्षों से गुरुकुल कांगड़ी से सम्बद्ध रहे हैं। माता-पिता ने बचपन में ही इन्हे गुरुकुल कांगड़ी में प्रविष्ट करा दिया था। गुरुकुल कागड़ी की शिक्षा विधिवत् पूर्ण करने के पश्चात् १६४६ मे उन्हे विद्यालकार की उपाधि प्रदान की गई। छात्र जीवन मे वे विश्वविद्यालय के कुल-मन्त्री पद पर कार्य करने के अतिरिक्त गुरुकुल की सास्कृतिक एव साहित्यिक गतिविधियों मे प्रमुख रूप से भाग लेते रहे। खेल-कूद मे भी उनकी गहरी रुचि रही। विद्यार्थी जीवन में उन्होने दो बार पर्वतारोहण दलो का नेतृत्व भी किया। तैरना, वन भ्रमण, प्रकृति से घनिष्ठ सम्बन्ध तथा पत्रकारिता उनके छात्रजीवन की विशिष्ट गतिविधियाँ थी।

गुरुकुल से स्नातक बनने के पश्चात् उन्होने पुस्तक प्रकाशन और सम्पादन का पैतृक व्यवसाय सभाला।

उन्होने आगरा विश्वविद्यालय से सस्कृत विषय में एम०ए० की परीक्षा सम्मान सहित प्रथम श्रेणी मे उत्तीर्ण की। दिल्ली विश्वविद्यालय मे कानून का अध्ययन किया तथा भारत सरकार के विदेश भाषा विद्यालय मे रूसी भाषा एव साहित्य का उच्च अध्ययन भी किया।

वे संघ लोक सेवा आयोग द्वारा आयोजित अखिल भारतीय परीक्षा मे भारतीय सूचना सेवा (इण्डियन इन्फारमेशन सर्विस) के लिए चुने गए। भारत सरकार की सेवा मे उन्होने २७ वर्षों तक अनेक पदों पर कार्य किया। इस दौरान उन्होंने आकाशवाणी के समाचार विभाग, पत्र सूचना कार्यालय (प्रेस इन्फारमेशन ब्यूरो), प्रकाशन विभाग (पब्लिकेशन डिविजन), योजना आयोग (प्लानिंग कमीशन) और दिल्ली प्रशासन मे विभिन्न पदो पर सम्पादन और प्रकाशन की जिम्मेदारियाँ सफलतापूर्वक निभाई। १६७८ मे दिल्ली प्रशासन ने उन्हे निदेशक, जनसम्पर्क (डाइरेक्टर, पब्लिक रिलेशन्स) के पद पर कार्य करने हेतु बुलाया, उन्होने इस पद की जिम्मेदारी पूर्ण उत्तर-दायित्व और निष्ठा के साथ निभाई। किन्तु शासन परिवर्तन के कारण उन्हे नई सरकार का कोपभाजन बनना पड़ा इसलिए उन्होने १६८० मे अपनी इच्छा से नौकरी से त्याग-पत्र दे दिया।

२७ वर्षों से भी अधिक के सेवाकाल में उन्होंने प्रशासन, शिक्षा, पत्रकारिता,

जनसम्पर्क, संस्था प्रबन्ध एवं कानून की अनेक शाखाओं, विशेषकर प्रशासनिक विधि (एडमिनिस्ट्रेटिव लॉ) मे विशेष योग्यता और अनुभव प्राप्त किए।

त्याग-पत्र देने के पश्चात् उन्होने कानून के क्षेत्र मे कार्य करने का निश्चय किया और अन्तर्राष्ट्रीय ख्यातिप्राप्त देश के प्रमुख विधिवेत्ता डा० लक्ष्मीमल सिंघवी के निर्देशन मे देश के सर्वोच्च न्यायालय एवं दिल्ली उच्च न्यायालय मे वकालत प्रारम्भ की। १९८५ मे भारत सरकार द्वारा केन्द्रीय प्रशासनिक अधिकरण (सेन्ट्रल एडमिनिस्ट्रेटिव ट्रिब्यूनल) स्थापित कर दिए जाने पर श्री विद्यालंकार ने प्रशासनिक विधि के क्षेत्र में अपना ध्यान केन्द्रित किया और इस क्षेत्र मे अनेक उल्लेखनीय सफलताएँ प्राप्त की।

वैदिक साहित्य, योग, दर्शन, संस्कृत-साहित्य, प्रशासनिक विधि, अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध, राष्ट्रीय घटनाओ तथा अध्यात्मिक साहित्य के अध्ययन में उनकी गहरी रुचि है। वैदिक साहित्य के प्रचार और प्रसार के लिए उन्होने वेद प्रतिष्ठान के अधीन चारो वेदो का सरल अंग्रेजी अनुवाद प्रकाशित करने की योजना १९७५ मे प्रारम्भ की थी। इस योजना के अधीन ऋग्वेद संहिता के १३ खण्ड प्रकाशित किये जा चुके हैं। इसके अधीन चारो वेदो का प्रकाशन ३० खण्डों मे पूरा होगा। आर्य समाज के क्षेत्र मे भी उनका योगदान उल्लेखनीय है। दिल्ली की प्रमुख आर्य समाज, हनुमान रोड के वे अनेक वर्षों तक मन्त्री और उप-प्रधान रहे हैं।

शिक्षा के क्षेत्र मे भी उन्होंने सदैव व्यक्तिगत रुचि ली है। दिल्ली मे आर्य समाज की प्रमुख शिक्षा संस्था रघुमल आर्य कन्या उच्चतर माध्यमिक विद्यालय के वे अनेक वर्षों तक अवैतनिक प्रबन्धक रहे हैं। पश्चिमी उत्तर प्रदेश की प्रमुख एव प्राचीन शिक्षण संस्था मेरठ कालिज की प्रबन्ध समिति के वे आजीवन सदस्य हैं। वे मेरठ कालिज की कार्यकारिणी के भी अनेक वर्षों तक सदस्य रहे हैं। शिक्षा और आर्य समाज के क्षेत्र में उनके क्रियात्मक योगदान और रुचि को ध्यान मे रखकर गुरुकुल कांगडी विश्वविद्यालय के तत्कालीन कुलाधिपति डा० सत्यकेतु विद्यालंकार ने १९८८ मे श्री सुभाष विद्यालंकार को इस विश्वविद्यालय की शिष्ट परिषद् का सदस्य मनोनीत किया था।

---

सम्पादकीय

# पर्यावरण संरक्षण आवश्यक क्यों ?

"पर्यावरण से हमारा तात्पर्य अपने या किसी भी जीव या जीवसमूह के बाहर विद्यमान परिवेश, समस्त वस्तुओ, पदार्थों एव कारको के समुच्चय या सम्मिश्रण से है, जैसे—जल, वायु पृथ्वी, धुआँ, ध्वनि, मोटर, रेल, वायुयान, जन्तु-वनस्पति, मनुष्य आदि।

मनुष्य के द्वारा की गई अनेक क्रियाओ के फलस्वरूप आज पर्यावरण में ऐसे परिवर्तन आ रहे हैं जो समस्त प्रकार के जीवन के लिये हानिकारक हैं। इस प्रकार हमारा पर्यावरण दूषित हो रहा है। इस समस्या की ओर आज पूरे विश्व का ध्यान आकृष्ट हुआ है।

वर्तमान जगत की यह समस्या जो भयावह रूप से मानव सभ्यता को निगल जाने के लिये अपने पंजे बढा रही है, प्रदूषण की समस्या है। प्रत्येक व्यक्ति की पर्यावरण के प्रति सहनशीलता की निश्चित सीमाये हैं और जब कोई कारक इन सीमाओ से अधिक मात्रा मे उपस्थित होता है, उसे प्रदूषण कहते हैं। इससे निबटने के लिये, वातावरण मे इस विष-वमन की प्रतिक्रिया को रोकने के लिये सभी देशो की सरकारे प्रयत्नशील है। इस विष को पीने के लिये भगवान शिव की तरह सबसे अधिक सफल माध्यम वृक्ष पाये गये हैं। इनकी पत्तियाँ वायु मे मिले प्रदूषण पदार्थो के सूक्ष्म कणो को रोक और सोख लेती हैं। पत्थर के कोयले से उत्पन्न प्रदूषण रोकने के लिये "जगल जलेबी" नामक वृक्ष का सघन रोपण बहुत लाभकारी पाया गया है। यह धुँए की सान्द्रता मे लगभग "२७ प्रतिशत" की कमी और सल्फर डाय-आक्साइड की सान्द्रता मे "८० प्रतिशत" को कमी करने मे समर्थ पाया गया। शक्तिचालित वाहन, जैसे—कारें, ट्रक एव बसे भी प्रदूषण के स्रोत है। यदि सडको और मकानो के बीच १० मीटर चौड़ी तथा ६ मीटर ऊँची हरित पट्टिका का विकास किया जाये तो मार्गों से आने वाले कार्बन मोनो आक्साइड की मात्रा मे "४४ प्रतिशत" कमी हो जाती है।

वायु के समान जल भी प्रदूषण से मुक्त नही है। कारखानो से निकलने वाले नाना प्रकार के प्रदूषक पदार्थ नदियो मे प्रवाहित किये जाते हैं। इसीलिये कानपुर के निकट गगा और कलकत्ता के निकट हुगली नदी प्रदूषण का शिकार है। इस समय भारत के १३ नगर जल प्रदूषण से ग्रस्त है। कारखानो से निकलने वाले अनेक ट्रेस एलोमेंट नदी के जल मे प्रवाहित हो जाते हैं जिनमें से कुछ पौधो और जन्तुओ मे मेटाबोलिक एरर पैदा कर देते है जिससे कई प्रकार के रोग हो जाते है जैसे कैंसर, हृदय रोग, स्नायु रोग एव पेट के रोग।

प्रदूषण के लिये प्राय जनसख्या को उत्तरदायी माना जाता है। बढती हुई जनसख्या की आवश्यकता की पूर्ति के लिये अधिक औद्योगीकरण किया जाता है जिससे प्रदूषण मे वृद्धि होती है। किन्तु आज हम देखते है कि अनेक विकसित देशों मे जनसंख्या कम होने पर भी प्रदूषण अधिक जनसख्या वाले देशो की तुलना मे अधिक है क्योंकि वहाँ प्रति व्यक्ति आवश्यकता अधिक है। अत वास्तविक दोष तृष्णा का है। शायद इसीलिये हमारे वैदिक ऋषियो ने "इदन्नमम" को इतना महत्व दिया है।

**वातावरण संरक्षण**

प्रदूषण को कम करने के अतिरिक्त पौधो का वातावरण-सरक्षण मे भी अत्यधिक महत्व है। वृक्षो का बेहिसाब काटा जाना, जगल के जगल साफ कर देना प्रकृति मे असन्तुलन पैदा कर देता है। इसके दूरगामी परिणाम होते — भूमि का 'अपरदन' प्रारम्भ हो जाता है, भूमि कृषि के 'अयोग्य' हो जाती है। ताप-नियन्त्रण एव 'जलचक्र'' नियन्त्रण बिगड जाता है, जन्तुजीवन के प्राकृतिक निवास एव वनसम्पदा नष्ट हो जाते हैं। प्रत्यक्ष है कि वातावरण-सरक्षण और वृक्षो का गहरा सम्बन्ध है। "रक्षया प्रकृति पातु लोका. ।" ब्रह्मोपनिषद् का यह वाक्य मनुष्य को सदैव याद रखना पडगा अन्यथा विनाश का वह मार्ग जिस पर वह चल पड़ा है उसे कही का नही छोडेगा।

**वेदों में पर्यावरण संरक्षण**

असबाध बध्यतो मानवानां यस्या उद्वत प्रवतः सम बहु।
नाना वीर्या ओषधीर्या बिभर्ति पृथिवी न प्रथता राध्ता न ॥

अथर्व० १२/२

**वनस्पतियों से युक्त पृथ्वी ही कल्याण करने वाली है**

पृथ्वी के ऊँचे भाग, अर्थात् पर्वत, समतल भाग और निम्न भाग नाना गुणों वाली औषधियो से परिपूर्ण हो। ऐसी नाना गुणो से युक्त वनस्पतियो से

मण्डित पृथ्वी ही मनुष्यमात्र का कल्याण करने वाली होती है। जब पृथ्वी के उक्त तीनों भाग वनस्पतियों से नगे हो जाते है तो पृथ्वी मनुष्य का कल्याण करने मे असमर्थ हो जाती है।

विश्वभरा वसुधानी प्रतिष्ठाहिरण्यवक्षा जगतो निवेशनो।
वैश्वानर बिभ्रति भूमिरग्निमिद्रऋषभाद्रविणे नो दधातु ॥
अथर्व० १२/६

**भूमि सम्पूर्ण सम्पदाओं की जननी है**

यह पृथ्वी समस्त विश्व का भरण-पोषण करती है यह सभी प्रकार के ऐश्वर्यों को धारण करती है, इस पृथ्वी की छाती में सभी स्वर्ण आदि धातुये विद्यमान है, इसी मे समस्त प्रकार की अग्नियां भी रहती है। यह धन एव सभी को बल प्रदान करती है। अर्थात् ऐसी भूमि की हमे रक्षा करनी चाहिये।

गिरयस्ते पर्वता हिमवन्तोऽरण्यते पृथिवीस्योनमस्तु।
बभ्रु कृष्णा रोहिणी विश्वरूपा ध्रुवा भूमि पृथिवामिद्रगुप्ताम्
अजीतोऽहतो अक्षतोऽध्यष्ठा पृथिवीमहम् ॥ अथर्व० १२/११

**पृथ्वी की रक्षा कर, वह तुम्हें दीर्घजीवी बनाएगी**

हे मानव! भूरे रग वाली, काले रंग वाली और लाल रग वाली पृथ्वी क्रमश भरण-पोषण, कृषियोग्य और अत्यन्त उपजाऊ होती है एव रमणीय पर्वतमालाओ एव नाना प्रकार के वनो से परिपूर्ण रहती है। ऐसी भूमि मनुष्य को पूर्ण आयु प्रदान करती है एव स्वस्थ रखती है।

यस्या वृक्षा वानस्पत्या ध्रुवास्तिष्ठन्ति विश्वहा।
पृथिवी विश्वधायस धृतामच्छा वदामसि ॥
अथर्व० १२/२७

**नाना प्रकार के वृक्ष और वनस्पतियों से मण्डित पृथ्वी**

जिस भूमि पर सदा बहुत बडे वन और जगल तथा नाना प्रकार की वनस्पतियां स्थिर रूप मे रहती है, जिसके पेड़ो को कभी भी नही काटा जाता है, वह पृथ्वी सभी की पालना एव रक्षा करती है, हम उसको नमस्कार करते हैं।

यते भूमे विखनामि क्षिप्रेतदपि रोह तु ।
मा ते मर्म विमृग्वरि मा ते हृदयमर्पिपम् ।।
अथर्व० १२/३५

**बिना प्रयोजन के भूमि को न खोदे**

हे भूमि हम तेरे जिस भाग को खोदे, वह शीघ्र ही हरा-भरा हो जाये अर्थात् पौधो को इस तरह न काटे कि वह फिर से न उग सके। लोहा, कोयला आदि पदार्थों के निमित्त हमे भूमि को खोदना पडता है परन्तु उसे सावधानी से खोदे। पृथ्वी अन्वेषण करने योग्य है परन्तु भूमि की रोहण शक्ति को हम नष्ट न करें। उसे व्यर्थ मे न खोदे (अन्यथा इससे भूमि अपरदन होगा)।

शिलाभूमिरश्मा पासु सा भूमि सधृता धृता ।
तस्यै हिरण्यवक्षसे पृथिव्या अकरे नम ।।
अथर्व० १२/२६

**पृथ्वी के विभिन्न रूप**

वह पृथ्वी शिला, पत्थर, धूल मिट्टी आदि रूपो वाली है। इस भूमि के वक्षस्थल मे सोना, चादी, लोहा, तावा, हीरे, जवाहरात एव खनिज लवण आदि विद्यमान है। ये खनिज लवण पौधो की वृद्धि के लिये आवश्यक होते है। यह भूमि सबको धारण करने वाली है। हमे इसका सत्कार करना चाहिये।

---

# पर्यावरण प्रदूषण का वैदिक समाधान

—डा० भारतभूषण विद्यालङ्कार
रीडर, वेद विभाग
गुरुकुल कांगडी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

जब हम पर्यावरण की चर्चा करते हैं तो सर्वप्रथम उसके क्षेत्र के बारे मे प्रश्न उठता है। यह पर्यावरण है क्या ? क्यो यह अधिक चर्चा का विषय बन गया कि संयुक्त राष्ट्रसघ से लेकर ग्रामटिकाओ तक इसकी चर्चा होने लगी तथा उसके प्रदूषण के भय से कम्पन प्रारम्भ हो गया।

पर्यावरण—परि+आ+वरण अर्थात् इस सम्पूर्ण दृश्य तथा अदृश्य जगत को सब ओर से आवृत करने वाला। वैसे तो पर्यावरक ब्रह्म ही है, क्योकि वही एकमात्र ही इस सम्पूर्ण जगत को एक पाद मे धारण किये हुए है '(त्रिपाद् ऊर्ध्व दिवि)" । परन्तु यहाँ हमारा विचारणीय ब्रह्म न होकर पृथ्वी को प्रभावित करने वाले प्रकृतितत्व है। इसलिये सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड इसके अध्ययन का विषय है। यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड पचतत्वो से बना है, अतः पञ्चतत्व इसके कारण है। "सत्व-रजस्तमसा साम्यावस्था प्रकृति." के अनुसार प्रकृति के तत्वो की साम्यावस्था ही प्रकृति है। और यह प्रकृति जीवजगत का कारण है। परन्तु जब इस साम्यावस्था मे वैषम्य उत्पन्न होता है, कोई प्राकृतिक या कृत्रिम व्यवधान इसमे उपस्थित होता है, तो यह जीवनदायिनी प्रकृति जीवन को समाप्त करने का साधन हो जाती है। यह असाम्य, आकाश मे ध्वनि के माध्यम से, वायु मे विभिन्न गैसीय तत्वो के उच्चावच होने से, आग्नेय तत्व सूर्यादि से आने वाली किरणों के अल्प या तीव्र अथवा हानिकारक तत्वो के रूप मे पृथ्वी तक पहुँचने से, जलों के बहुत बरसने, न बरसने या क्षार, अम्ल इत्यादि से प्रदूषित होकर पृथ्वी पर असने से यह पार्थिव जगत प्रभावित हो जाता है। और यह प्रभाव हमे वनस्पतियो, प्राणियो, रोगो या प्राकृतिक उपद्रवों इत्यादि के रूप में दिखाई देता है। पृथ्वी पर भी यह प्रभाव वातावरण को दूषित करके फैलता है। विविध प्राणी विशेषरूप से मनुष्य इस सन्तुलन को बिगाड़ने मे महत्वपूर्ण भूमिका रखते हैं।

वैदिक परिप्रेक्ष्य मे विचार करने पर यह तथ्य स्पष्ट रूप से विदित होता है कि पर्यावरण प्रदूषण तो समस्या है ही नही। क्योकि वेदो को सृष्टि के आरम्भ मे मानने पर उस समय पूर्ण व्यवस्थित वातावरण था। उसमे किसी प्रकार का दोष उत्पन्न होने का अवकाश ही नही था। सर्वत्र दैवीय पर्यावरण था। वृक्ष, वनस्पतियो, जल, वायु, सूर्य, चन्द्र तथा सभी जीव उस वातावरण मे शुद्ध रूप मे थे। ऋषियो को प्राप्त यह ज्ञान मनुष्य को सुखसाधन सम्पन्न एव व्यवस्थित समाज के साथ हो धन-धान्य एव रोग-शोकादि को दूर करने का उपाय भी बताता है। ऋषियो ने विचार किया और इस दैवीय पर्यावरण को बनाये रखने के लिए साधन के रूप मे यज्ञ को चुना।

नवनवेषोन्मुखी प्रज्ञा के धनी उन मन्त्रद्रष्टा ऋषियो ने अनुभव किया कि जीवो द्वारा इस पृथ्वी को मल-मूत्रादि के द्वारा, वायु एव अन्तरिक्ष को श्वास-प्रश्वास एव अन्य दुर्गन्धयुक्त क्रियाओं द्वारा, जलो को नाना कारणों से प्रदूषित कर देने से जीवन समाप्त हो जायेगा। अत इन्होने सम्पूर्ण जगत मे व्यापनशील विष्णुरूप यज्ञ[1] के द्वारा इन सभी देवो को सन्तुष्ट एव तृप्त करने का उपाय खोज निकाला। यज्ञ से उठता हुआ सुगन्धित धूम्र अन्तरिक्ष से आगे बढ़कर द्युलोक तक पहुँच जाता है। यह धूम्र वायु को शुद्ध करके मेघो के माध्यम से जल को पवित्र कर देता है। शुद्ध जल पृथ्वी के मलो को धोकर स्वच्छ करते है और पर्जन्य पिता के बरसने से यह भूमिमाता सस्यशालिनी होकर नाना वृक्षो, वनस्पतियो एव जीवो को अपने गर्भ से बाहर प्रकट कर देती है।[2] यज्ञ के इसी विष्णुरूप की पुराणकारों ने एक भव्य कल्पना की वह विष्णु "त्रिधानिदधेपदम्" तीनों लोकों को नाप लेने वाला है। वह अन्त में जलो मे शान्त होकर जल मे शयन करने वाला शेषशायी है। विष्णु की इस सर्वव्यापकता को हम पर्यावरण की सर्वव्यापकता कह सकते हैं।

इस यज्ञ को श्रेष्ठतम कर्म कहा गया।[3] दूसरे शब्दों में जीओ और जीने दो का सिद्धान्त जीवन के हर क्षेत्र मे लागू करना हो यज्ञ है। "आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत" यह जीवन का सबका अधिकार तभी सुरक्षित

---

१. यज्ञो वै विष्णुः।

२. माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः। पर्जन्यपिता स उनः पिपर्तु॥ अथर्व–१२/१/१२॥

३. यज्ञो वै श्रेष्ठतमयकर्म।"

रखा जा सकता है जब व्यक्ति देवऋण से उऋण होने का निरन्तर प्रयास करते रहे ।—अर्थात् यज्ञ के द्वारा पर्यावरण को सुरक्षित रखना ही श्रेष्ठतम कर्म है। इस प्रकार सम्पूर्ण प्राणियो का जीवनरक्षक होने से यज्ञ को प्रजापति कहा गया है। निघण्टु मे यज्ञ के वाचक शब्दो मे प्रजापति भी पढा गया है यह प्रजारक्षण तभी सम्भव है जब हानिकारक तत्वो को दूर किया जाता रहे।

यज्ञ के माध्यम से यह कर्म भी सुगमता से होता है। यज्ञ मे डाला हुआ पदार्थ सूक्ष्मातिसूक्ष्म (माइक्रोफाइन्ड) होकर सब जगह फैल जाता है। जीवन एव दीप्तिकारक घृत के साथ विभिन्न प्रकार की औषधिया अपने गुणों के द्वारा पर्यावरण को सुगन्धित एव पवित्र कर देती हैं। "यस्ते गन्ध पृथिवि सम्बभूव य बिभ्रत्योषधयो यमाप" । अथर्व० १२-१-२२ । अथर्व० ८-३७ मे अजशृङ्गि, गूगल, पीला, नलदी, औक्षगन्धि इत्यादि के द्वारा कृमिनाश की चर्चा है। प्रश्न उठता है कि यज्ञ कीटाणुनाश कसे करता है। यदि हम किसी कीटाणु को विकसित (कल्चर) करके यज्ञ धूम मे रखते है तो वह मरता नही है यदि उसे D D T. या अन्य विषैले द्रव्य मे रख देते है तो वह समाप्त हो जाता है । परन्तु वह विषद्रव्य वातावरण मे फलकर पर्यावरण को, शरीर में जाकर रोगाणुओं के साथ ही अन्य लाभकारी कीटाणुओ को भी क्षति पहुँचाता है, परिणामत शरीर दुर्बलता एव अन्य रोगो से ग्रसित हो जाता है । इसको समझने के लिए हम यदि मलेरिया के रोगाणु को कुनोन मे डुबा दे तो वह मर जायेगा परन्तु यदि उसे मलेरिया की आयुर्वेदिक औषधि सुदर्शन चूर्ण के द्रव मे डुबा दे तो शायद वह नही मरेगा । आयुर्वेदिक औषध शरीर मे ऐसा वातावरण, ऐसी परिस्थितियाँ या ऐसी शक्ति उत्पन्न कर देती है कि रोगाणु विकसित नही हो पाता परिणामत बिना किसी दोष के रोगाणु समाप्त हो जाते है। यही स्थिति यज्ञ कीटाणुओ के बारे में है।

अग्नि द्वारा कृमियो को नष्ट करने के बहुत से प्रमाण हमे वेदो में उपलब्ध होते हैं । "अग्नी रक्षांसि सेधति शुक्रशोचिरमर्त्य" (अथर्व० १–२८–१) "प्रति दह यातुधानान्प्रति देव किमीदिन." (अथर्व० १–२८–२) "प्रत्युष्टरक्ष प्रत्युष्टा अरातय निष्टप्ता रक्ष. निष्टप्ता अरातय" (यजु० १-७) अथर्ववेद में तो इस प्रकार के बहुत से सूक्त हमे प्राप्त होते हैं। ये कीटाणु पृथिवी से द्युलोक तक फैले हुए हैं (अथर्व० ४–२०–६) का मन्त्र इसे स्पष्ट कर रहा है।

यज्ञ न केवल पर्यावरण को शुद्ध करता है अपितु वह धन-धान्य एवं पुष्टि भी प्रदान करता है । "यज्ञाद्भवति पर्जन्य प्रर्जन्यादन्नसंभव अन्नाद्

भवन्ति भूतानि" तथा "भूम्याम् देवेभ्योददति यज्ञं हव्यमरंकृतम् । भूम्याम् मनुष्या जीवन्ति स्वध्यान्नेन मर्त्या." (अथर्व० १२-१-२२) इस प्रकार यज्ञ इस पर्यावरण को अर्थात् प्रकृति एव जीवों के क्रमिक नैरन्तर्य को बनाये रखने का साधन बना ।

इस पृथिवीस्थ दोष को सुधारने का महत्वपूर्ण कार्य वृक्ष बड़ी सहजता से करते है । वर्तमान कल-कारखानो से निकलने वाले वायवीय प्रदूषण के विष को ये शिव की भांति पी जाते हैं। पत्तियां वायु मे मिले प्रदूषक पदार्थों के सूक्ष्मकणो को रोक और सोख लेती हैं । उदाहरणार्थ जगल जलेबी पत्थर के कोयले से उत्पन्न धुएँ की सान्द्रता मे २७% की कमी और सल्फरडायाक्साइड की सान्द्रता मे ८०% की कमी करने मे समर्थ पाया गया । यदि सडको एव मकानों के मध्य दस मीटर चौडी एव ६ मीटर ऊँची हरित पट्टिका का विकास किया जाय तो कार्बन मोनोक्साइड की मात्रा मे ४४% की कमी हो सकती है । भारत सरकार ने इस देश के वातावरण को देखते हुए पर्वतीय क्षेत्रो मे ६०% भूमि पर तथा मैदानो मे न्यूनतम ३३% भूमि पर वृक्षों की अनिवार्यता घोषित की। परन्तु वर्तमान मे यह स्थिति पर्वतो पर २५% तथा मैदानो मे १७% मात्र रह गये है जबकि प्रदूषण पहले की अपेक्षा लगभग दो गुणा हो गया है । अथर्व वेद कहता है कि "यस्याम् वृक्षा वानस्पत्या ध्रुवास्तिष्ठन्ति विश्वहा। पृथिवी विश्वधायस धृतामच्छा वदामसि" (१२-१-२७) अर्थात् जिस भूमि मे वृक्ष एव वनस्पतियाँ सदा खडी रहती है वह भूमि विश्व के समस्त जनो का भरण पोषण करने मे समर्थ होती है । इसी प्रकार ऊचे-ऊँचे बर्फ से ढकी चोटियो वाले पर्वत एव वनो से आच्छादित तलहटियो मे युक्त भूमि सबको सुख देती है । "गिरयस्ते पर्वताहिमवन्तारण्यते पृथिवीस्योनमस्तु" (अथर्व० १२-१-११) भूमि के ऊँचे नीचे तथा समतल सभी क्षेत्र वृक्षो एव वनस्पतियो से युक्त होने चाहिएँ । "यस्या उद्वत प्रवतः समवहु । नाना वीर्याओषधोर्याविभर्तिपृथिवी न. प्रथता शध्यता न" (अथर्व० १२-१-२) इसके अतिरिक्त बहुत सी वनस्पतियाँ कीटाणुनाशक भी होती है। "वनस्पति रक्ष पिशाचाँअपबाधमान." (अथर्व० १२-३-१५) सरसो, तुलसी, पीपल, जैसे पेड-पौधे स्पष्ट ही कृमिघ्न हैं। (अथर्व० २-६-१) मे तो स्पष्ट रूप से प्रार्थना की गई है कि हे वनस्पति जीवो के इस लोक को उन्नतिशील बनाओ (वनस्पते जीवाना लोकमुन्नय ) ।

यजुर्वेद मे "वृक्षाणां पतये नम." कहकर वृक्षो की रक्षा करने वालों के लिए सत्कार प्रदर्शित किया गया है तो (अथर्व० २-८-५ मे) 'नमः

क्षेत्रस्य पतये वीरुत" कहकर नम्र भाव धारण किया गया है। सूक्त के सूक्त वनस्पतियों को समर्पित हैं। अथर्व० ८-७ मे इन वनस्पतियों का वर्गीकरण भी किया गया है। आयुर्वेद में रोग निवारण के लिए ली जाने वाली वनस्पति कब, कैसे, किसके द्वारा उखाड़ी जाये इसकी भी चर्चा की गई है जिससे कोई अभद्र पुरुष उस वनस्पति का वंश ही नाश न कर दे। अथर्व० १-३४-१ मे भी "मधुनात्वाखनामसि" कहकर इस ओर संकेत किया गया है। ऋग्वेद का अरण्यानी सूक्त वनों के रक्षण के लिए प्रेरणादायी है। इन अरण्यो के बल पर ही यह सस्कृति पल्लवित और पुष्पित होती रही। जिस सस्कृति के मानने वालो की १०० मे से लगभग ८० वर्ष की आयु वन मे ही व्यतीत होती है उससे अधिक वनो की क्या प्रशसा की जा सकती है। पीपल, बरगद, तुलसी इत्यादि वृक्षो का पूजन आज भी इस देश में दिखायी देता है।

अग्नि पुराण के अनुसार "यदि कोई व्यक्ति अपने वंश, धन और सुख में वृद्धि की कामना करता है तो वह फल-फूल वाले किसी वृक्ष को न काटे। जो व्यक्ति दस कुँए खुदवाता है उसे एक तालाब खुदवाने का पुण्य मिलता है। दस तालाब खुदवाने वाले को एक झील खुदवाने का पुण्य मिलता है। दस झीले खुदवाने वाला व्यक्ति एक देशभक्त उत्पन्न करने का पुण्य प्राप्त करता है। और दस देशभक्त उत्पन्न करने का पुण्य एक वृक्ष लगाने से कम है।" मत्स्य पुराण के अनुसार "एक वृक्ष का आरोपण दस पुत्रों के बराबर है।" वराह पुराण कहता है कि "पचाम्र वापी नरक न याति" अर्थात् पाच आम के वृक्ष लगाने वाला कभी नर्क नही जाता। पद्म पुराण के अनुसार "जो मनुष्य सड़क के किनारे छायादार वृक्ष लगाता है वह स्वर्ग मे उतने ही समय तक सुख भोगता है जितने समय तक वह वृक्ष फलता फूलता रहता है।" इन कथनो के बारे मे दार्शनिक रूप से हमारा मत भिन्न तो हो सकता है परन्तु वृक्षो को जो महत्व हमारे पूर्वजो ने दिया था उसमें किसी प्रकार का अनौचित्य नहीं है।

हमारा सारा ही चिकित्साशास्त्र जो आयुर्वेद के नाम से जाना जाता है, औषधियो एव वनस्पतियो पर निर्भर है। हमने उसके महत्व को देखते हुए उसे "उपवेद के रूप मे स्वीकार किया। वनस्पतियों का, उनकी रक्षा का गुणगान भी बहुत हुआ। परन्तु वेदों के प्रादुर्भाव से अब तक लाखो करोडो वर्ष का इतिहास हमे उपलब्ध नही है। परन्तु बीच-बीच की किन्ही घटनाओ से यह स्पष्ट विदित होता है कि हमने उन चेतावनियों को सुना नही, सुना भी तो उसे असली जामा नही पहनाया।

हमारे साहित्य मे यहाँ तक कि विश्व साहित्य में भी अवर्षण की अनेक घटनाये अंकित हैं। यास्क ने भी निरुक्त द्वितीय अध्याय के तृतीयपाद में

"द्वादश वर्षाणि देवो न ववर्ष" कहा है । हमारे ग्रामों के दादो, नानियो की कहानियो मे भी १२ वर्ष तक वर्षा न होना एक सामान्य सी बात हो गई थी। विश्व मे अनेक बडे-बडे मरुस्थल इस बात के प्रमाण है कि मनुष्य जाति ने वनो को, उनके स्वाभाविक रूप को बिगाड दिया परिणामत प्राकृतिक दण्ड हमें मिला। आज भी दिल्ली की ओर बढते रेगिस्तान के कदमो की चेतावनी हमारे वैज्ञानिक देते आ रहे हैं। पर एक दूसरा भी रेगिस्तान फैल रहा है जो हिमालय से उतरकर आ रहा है। पर्वतों से उतरता पानी पेडो के कट जाने से भूमि को तोड़ता फोड़ता नदियो की गहराई को कम कर देता है, परिणामत: वह जीवनदायी जल बाढ़ के रूप में मृत्यु की विभिषिका के रूप मे हमारे सामने है और प्रतिवर्ष नदिया अपने उदर को चौडा करती जा रही हैं। उनमे गाव, शहर, सभ्यता, संस्कृति सब कुछ समाप्त होता जा रहा है । और पीछे रह जाते हैं मुँह चिढाते से रेत की टीले । अथर्व० ६-६१-२ मे "इयं शुष्मेभिर्बिसखा इवारुजत्सानु गिरीणा तविषेभिरूर्मिभिः पारावतघ्निमवसे सुवृक्तिभिः सरस्वती माविवासेम धीतिभि. ।" इस मन्त्र मे सरस्वती नदी द्वारा पहाडो की चोटियो को तोडने की चर्चा है । जब सरस्वती नदी विनशन् अर्थात कुरुक्षेत्र मे समुद्र से मिलकर उस समुद्र को रेत से भर रही थी। उसी भयकर बाढ की स्मृति मनु के जलप्लावन की कथा एवं काल रहा होगा। परन्तु विश्व के विभिन्न द्वीपो महाद्वीपो एवं सभ्यता एव संस्कृतियो मे जाने वाली इस कथा से भी मनुष्य जाति ने कोई सबक नही सीखा।

वनो की रक्षा वास्तव मे मनुष्य नही करता वह तो उसका विनाश एव उपभोग ही करता है । इसका श्रेय तो वन्य जीवों को ही जाता है। "येत आरण्या.पशवो मृगा वने हिताः सिंहा व्याघ्रा पुरुषादश्चरन्ति । उलवृकपृथिवि दुच्छुनामित ऋक्षीका रक्षो अपबाधयास्मत ।" अथर्व० १२-२-४९ मनुष्यो को खा जाने वाले इन वन्य पशुओ के कारण मनुष्य इन वनो से दूर ही रहते हैं परिणामस्वरूप वन अपने स्वाभाविक रूप मे विकसित होते है। एक विचारधारा के अनुसार राजस्थान के रेगिस्तान बनने का कारण यह बताया जाता है कि वहाँ के मनुष्यो ने पराक्रम प्रदर्शन के लिए वन्य पशुओ का विशेषत. शेर चीतो का वध कर दिया, उससे हरिण आदि वनस्पतियों पर जीवित रहने वाले जीवो की सख्या बढी तब वन विकास रुक गया। उन पशुओ के भी न रहने पर पेड़ो के पत्ते गिरने से ऊपर से गिरने वाला बीज भूमि तक नही पहुच सका और नये पेड नही उग सके। हरिद्वार से उत्तर मे स्थित रायवाला के जगलो के वन्य पशुओ के मार दिये जाने से वहाँ के साल वन मे नये पौधे नही उग रहे हैं । क्योकि साल का बीज

१० दिन तक यदि भूमि तक नही पहुंचेगा तो उसको अंकुरणक्षमता समाप्त हो जाती है। पत्तो के गिर जाने एवं उसकी तह बन जाने से यह प्रक्रिया रुक गई।

जीवन तो वस्तुत है ही जीव और वन। वृक्ष भूमि पर नमी बनाकर बादलो को बरसने के लिए प्रेरित करते है, और जडों के माध्यम से जल को भूमि मे ले जाकर (वाटर लेवल) जलस्तर को बनाये रखते हैं। और भूमि के अपरदन को रोकते है। भूमि के जिस स्तर को बनाने मे प्रकृति को हजारों वर्ष लगते हे' पेड न होने पर वह कुछ मिनट मे ही नष्ट हो सकता है। तब जीवन अर्थात् जल को प्रवाहित करने वाली ये नदिया मातृत्व छोड़कर विनाशकारी रुद्र रूप धारण कर लेती है।

अथर्व वेद के एक मन्त्र मे प्रार्थना की गई है कि "यत् ते भूमे विखनामि क्षिप्रं तदपिरोहतु। माते मर्म विमृग्वरी माते हृदयमर्पिवम्।" (अथर्व० १२-२-३५) हे भूमि माता मै जो तुम्हे हानि पहचाता हूँ शीघ्र ही वह क्षतिपूर्ति हो जावे, हम अत्यधिक गहराई तक (कोयला इत्यादि) खोदने मे सावधानी रखे क्योकि यह पृथिवी अन्वेषण योग्य है उसे व्यर्थ खोदकर उसकी रोहण शक्ति को नष्ट न करे। उसे व्यर्थ न खोदें, अन्यथा अपरदन का भय बना रहेगा। इसलिए ब्रह्मोपनिषद् मे कहा गया है कि "रक्षया प्रकृति पातु लोका"।

प्रकृति मे पृथिवी की अपेक्षा जल की मात्रा कई गुनी है। परन्तु वह खारा जल किसी काम नही आ सकता। जल का एक नाम ही जीवन है पर यह जीवनदायी जल आज विषैला हो गया है। जो दैवीय जल आकाश से बरसता है उसका भी हम केवल ४% ही उपयोग कर पाते हे शेष सब हमारा ही विनाश करता हुआ समुद्र मे जा मिलता है। हमारा वातावरण स्वच्छ होगा तभी ऊपर से बरसने वाले जल भी स्वच्छ होगे। वेद कहता है "यासा देवादिवि कृण्वन्ति भक्ष या अन्तरिक्षे बहुधा भवन्ति। या अग्नि गर्भदाधरे सुवर्णस्तान आपशं स्योनाभवन्तु" (अथर्व० १-३३-३)। द्यु एवं विद्युत अन्तरिक्ष मे मेघों के रूप में रहने वाले जल, जो कि विद्युत को अपने गर्भ मे धारण करते हैं वे उत्तम वर्ण या स्वण के समान तेजयुक्त जल, हमारे लिए सुखदायक हों।

वेदो मे विशेषतः अथर्व० मे जलचिकित्सा की भी बहुत चर्चा है "अप्सु भेषजम्" "अपो यायामि भेषजम्" 'अन्तर्विश्वानि भेषजः' 'जलापभेषजः,

इत्यादि बहुत से वाक्य उपलब्ध होते हैं। हमारे तथा हमारे पशुओं के लिए शुद्ध जल उपलब्ध हो। यह जल की शुद्धता भी हमें उसके प्रदूषित होने से रोके जाने का उपदेश देती है।

सूर्य से तो रोगनाश एवं कीटाणुनाश दोनों की प्रार्थना की गई है "सूर्यंकृणोतु भेषजम्" (अथर्व० ६-८३-१) हमारे घर ऐसे हो जहाँ धूप खुलकर आती हो "तावा वास्तून्युरमसिगमध्यै यत्र गावो भूरि शृगा अयास."। ऋग्० १-१५४-५" पोलिया जैसे रोगो की तो यह अचूक औषध है। 'अनुसूर्यमुदयतांमहृदयोतो हरिमा-चते । भो रोहितस्य वर्णेन तेनत्वा परिदध्मसि" (अथर्व० १-२२-१) आदि। अग्नि से भी अनेक स्थानो पर कीटाणु नाश को कहा गया हैं। इस प्रकार हम देखते हे कि पञ्चतत्वों के प्रदूषण से उत्पन्न होने वाले रोग और उनके कारणो को दूर करने की प्राथना की गई है । इन सबमे द्युलोक की चर्चा तो है पर कहीं भी ध्वनि या उससे सम्बन्धित रोगशोकादि की चर्चा नही हे।

प्रसिद्ध शान्ति पाठ तथा बहुत से मन्त्रों मे पर्यावरण के अन्तर्गत आने वाले पदार्थों से शान्ति को कामना की गई है । "शान्ताद्यौशान्ता पृथिवी शान्तमिदमुर्वन्तरिक्षं । शान्ता उदन्वतोरापः शान्तान सन्त्वोषधी." अथर्व० १९-९-१ । अन्यत्र प्रार्थना को गई है कि "य रेव ससृजेघोर तेरेव शान्तिरस्तुन." अथर्व० १-९९-५ । यह वास्तव मे पर्यावरण प्रदूषण रोकने का मूल मन्त्र है।

अन्त मे यह स्पष्ट कर देना बहुत जरूरी है कि प्रदूषण के लिए प्राय. जनसंख्या को उत्तरदायी माना जाता है कि बढती जनसंख्या के लिए औद्योगीकरण बढता है, उससे प्रदूषण बढता है । किन्तु अनेक तथा-कथित विकसित, पर कम जनसख्या वाले देशो मे प्रदूषण अधिक है। उसका कारण है प्रतिव्यक्ति की आवश्यकता का अधिक होना, तृष्णा एव भोगवादी संस्कृति । अतः हमारे ऋषियो ने अपरिग्रह को तथा त्याग को वरीयता दी।

पूर्व प्रधानमन्त्री इन्दिरा गाधी ने कहा था कि यह बड़े खेद की बात है कि "सभी देशों मे उन्नति का अर्थ प्रकृति पर आक्रमण समझा जाने लगा है............जरूरत इस बात की है कि रहन-सहन का स्तर भी सुधरे और लोगों को जो कुछ भो विरासत मे मिला है उसमें कोई फर्क न आये और न प्रकृति के सौन्दर्य, ताजगी और स्वच्छता मे । जो हमारे जीवन के लिए बहुत जरुरी है, कोई कमी आये ।

—इदं नम ऋषिभ्यः पूर्वजेभ्यः पूर्वेभ्यः पथिकृद्भ्यः । अथर्व० १८-२-२१ ॥

---

# ऊर्जा संसाधनों की खोज

— एच० सी० ग्रोवर

इतिहास गवाह है कि प्रारम्भ मे पशु और लकडी हमारी ऊर्जा के आधार थे और लकडी के स्थान पर कोयला, कोयले की जगह तेल और गैस को लेने मे आधी शती के लगभग समय लगा। लेकिन वर्तमान मे प्रचलित ऊर्जा का स्थान अन्य स्रोत शीघ्र ही लेगे ऐसी आशा की जाती है। ऐसा नही हो पाया तो समूचा विश्व सकटग्रस्त हो जायेगा।

प्रारम्भ मे लकडी से कोयला और तेल तथा गैस के जब बदलाव हुए थे तब परिस्थितियाँ अनुकूल थी। तात्पर्य यह कि आर्थिक सवृद्धि की गति तेज थी और ऊर्जा के नए स्रोतो की उत्पादन लागत भी कम आ रही थी। पर अब जो प्रणालियाँ अपनायी जाएँगी, वे काफी महँगी पड़ेगी।

बढती जरूरते और घटते संसाधन—

पृथ्वी के लगभग ५०० करोड लोग लगभग १०,०००,०००,०००,००० वाट (१० टेरावाट) अथवा $१०^{१३}$ वाट ऊर्जा का प्रयोग करते हैं। ऊर्जा की वर्तमान खपत २.२ किलोवाट घण्टा प्रतिवर्ष प्रति व्यक्ति है पर सारी दुनियाँ मे यह दर समान नही है।

हमारी वर्तमान आवश्यकताएँ और भविष्य का आकलन—

१. जीवाश्म ईंधन (Fossil Fuel)—

जीवाश्म ईंधन के मुख्य चार स्रोत हैं— कोयला, तेल, प्राकृतिक गैस, तेल शिलाएँ तथा डामर बालू। अब तक सारा विश्व लगभग १३० गिगाटन ($१३० \times १०^{९}$ टन) कोयला प्रयुक्त कर चुका है। एक वैज्ञानिक अनुमान के अनुसार सारी दुनियाँ मे खानो से निकाला जा सकने वाला ज्ञात कोयला लगभग ६०० गिगाटन ($६०० \times १०^{९}$ टन) है जो अब तक प्रयोग किए जा चुके कोयले का लगभग ४ गुना है। हम प्रतिवर्ष (विश्व भरमे) २६ गिगाटन ($२६ \times १०^{९}$ टन) कोयला इस्तेमाल करते हैं।

आसानी से ढोए जा सकने के कारण तेल अत्यन्त उपयोगी जीवाश्म ईंधन है। हम प्रतिवर्ष ३ गिगाटन (३ × १०⁹ टन; तेल काम मे ला रहे हैं। विश्व में तेल के प्रमाणित भण्डार लगभग ८८.४ गिगाटन (८८.४ × १०⁹ टन)के बराबर हैं। हम प्रतिवर्ष ५ गिगाटन (५ × १०⁹ टन) की दर से नये भण्डारो का पता लगा रहे हैं। एक अनुमान के अनुसार ३०० गिगाटन (३०० × १०⁹ टन) तेल प्राप्त किया जा सकता है।

तेल की अपेक्षा प्राकृतिक गैस की अधिक लम्बे समय तक चलने की सम्भावना है। अब तक हम गैस के ज्ञात भण्डारो का ४० प्रतिशत उपयोग मे ला चुके हैं।

## २ नाभिकीय ऊर्जा (Nuclear Energy)

जब द्रव्य को ऊर्जा मे बदला जाता है तो नाभिकीय ऊर्जा उत्पन्न होती है। दो छोटे नाभिको को आपस मे सगलित करके भारी नाभिक का निर्माण करके (Nuclear fusion) ऊर्जा प्राप्त की जा सकती है।

यह जटिल प्रक्रियाएँ रिएक्टरो मे की जाती हैं। वर्तमान मे तीन तरह के रिएक्टर ज्ञात है।

पहले ताप रिएक्टर का परीक्षण शिकागो विश्वविद्यालय मे १९४२ मे किया गया था। तब से आज तक २०० से अधिक ताप रिएक्टर स्थापित किए जा चुके हैं जिनकी कुल उत्पादनक्षमता लगभग १२०,००० मेगावाट (१२०,००० × १०⁶ वाट) है जो विश्व के विद्युत उत्पादन का ६% है।

प्रजनक रिएक्टरो का अभी विकास होना है। परीक्षण के तौर पर ऐसे कई रिएक्टर चलाए जा रहे है पर व्यावसायिक स्तर पर किसी से भी बिजली नही पैदा की जा रही है।

सग्लन रिएक्टर हाइड्रोजनो के दो समस्थानिको—ड्यूटोरियम और ट्रीटियम के आपसी सग्लन (fusion) से चलेंगे जिनमे हीलियम का भारी नाभिक बनता है और ऊर्जा विमुक्त होती है। इन ईधनो का कोई सकट नही है क्योकि सागरो के जल से भारी मात्रा मे प्राप्त ड्यूटीरियम तथा लीथियम को सम्लन रिएक्टरो मे ही न्यूट्रान कणो की बौछार से ट्रीटियम प्राप्त किया जा सकता है। यह रिएक्टर हाइड्रोजन बम की प्रक्रिया जैसा है।

## ३. भू-तापीय ऊर्जा (Geothermal Energy)

भू–उष्मा का उपयोग सैकडो वर्षों से किया जा रहा है। आज लगभग २० भू–तापीय विद्युत सयत्र चलाए जा रहे हैं जिनकी क्षमता कुछ मेगावाट (१०⁶ वाट) से लेकर

५०० मेगावाट (५०० × $१०^६$ वाट) तक है और वे अब कुल मिलाकर लगभग १.५ गिगा-वाट (१ ५ × $१०^९$ वाट) ऊर्जा उत्पन्न करते हैं। भू-तापीय ऊर्जा का उपयोग केवल वहीं सम्भव है जहाँ यह धरती की सतह के काफी निकट उपलब्ध हो। ज्वालामुखी अथवा प्राय. भूकम्प आने वाले क्षेत्रो मे यह अधिक होती है।

### ४ ज्वार शक्ति (Tidal Power)

यह शक्ति ससार के ज्वारों मे लगभग ३ टेरावाट (३ × $१०^{१२}$ वाट) है। तथापि ससार के कुछ ही स्थानों मे इस ऊर्जा को हासिल करना सस्ता है। ये वही स्थान हो सकते है जहाँ उच्च ज्वार उठते है।

### ५. वायु शक्ति (Wind Energy)

पृथ्वी पर बहने वाली वायु मे लगभग २७०० टेरावाट (२७०० × $१०^{१२}$ वाट) ऊर्जा होती है। वायु ऊर्जा छोटे पैमाने पर स्थानीय आवश्यकताओ के लिए उपयोगी होती है किन्तु उसके योगदान को महत्त्वपूर्ण बनाने के लिए १०० किलोवाट (१०० × $१०^३$ वाट) और कई मेगावाट ($१०^६$ वाट) के बीच के यन्त्रो का विकास करना पड़ेगा। ऐसे यन्त्रो का अभी परीक्षण किया जा रहा है।

वायुनिहित २७०० टेरावाट (२७०० × $१०^{१२}$ वाट) शक्ति मे से केवल एक चौथाई शक्ति ही धरातल के ऊपर प्रथम १०० मीटर मे उपलब्ध है। केवल भू-क्षेत्रो तथा अपरिहार्य क्षमताओ को ध्यान मे रखते हुए यदि सभी महाद्वीपो मे सब जगह वायु सयत्र बनाए जाएँ तो अधिक से अधिक ४० टेरावाट (४० $१०^{१२}$ वाट) ऊर्जा उपलब्ध होगी।

यद्यपि सौर ऊर्जा बहुत विसरित होती है फिर भी यह बहुत उपयोगी है। इसका उपयोग घरेलु कामो, फसल सुखाने, वातानुकूलन स्थान, तापन, पानी निकालने, विलवणी-करण (De-solination) के लिए और उच्च तापमान तथा विद्युत दोनो के उत्पादन के लिए किया जा सकता है।

### निष्कर्ष—

हम यही कह सकते हैं कि आने वाले दशको या नई सदी मै कोई ऐसा शक्तिस्रोत नही ढूँढा जा सकता जो ऊर्जा समस्या का सफल निदान प्रस्तुत कर सके। अतः ऊर्जा की समस्या का निपटान हमे ऊर्जा के सभी ज्ञात-अज्ञात स्रोतो से करना होगा जो प्रौद्योगिकियाँ विकसित की जा चुकी हैं वे तो हमारे इस्तेमाल मे आएँगी ही, साथ ही नए स्रोतो की ओर भी हमे मुखातिब होना पड़ेगा जो त्राण का मार्ग सुझा सके। ऊर्जा सकट जैसी चुनौती को समय रहते स्वीकारना होगा। विलम्ब करना हमारे लिए घातक ही होगा।

---

# वृक्ष-माहात्म्य

डा॰ निगम शर्मा

जीवन के लिए वृक्ष बहुत उपयोगी हैं, अतः इन्हे वृक्ष (वरण के योग्य) कहा गया है। 'महीरुह' भी वृक्ष के लिए कहा गया अर्थात् इन्हे स्वच्छन्द रूप मे पृथ्वी पर बढने-रोहण करने के लिए उपयुक्त वातावरण दिया जाय। वन(जल) के पालक-रक्षक होने से वृक्ष (विशेष) को वनस्पति कहते हैं। नाना प्रकार से शाखा-प्रतान मे ये फैलते हैं अत इन्हे 'शाखी' कहा गया है। हमारे ऋषियो को यह पता था कि कुछ वृक्ष मास खाते हैं अत ऐसे वृक्ष पलाश (पल माम, आश = खाने वाले) कहलाते हैं। पैर से पानी पीने के कारण वृक्ष को पादप कहा जाता है। विट (धूर्त, जुवारी) लोग जहाँ पर पान (मदिरा) करते, समाज-उत्सव करते हैं, ऐसे वृक्ष विटप (विटो की पान-भूमि) कहलाते हैं। नौका-जलयान आदि मे प्रमुख साधन होने मे वृक्ष को तरु कहा गया है (तरत्यनेन)। पक्षी यहा पर आकर कोलाहल करते है अत इन्हे कुट (कौति पक्ष्यत्र), वायु के द्वारा वृक्ष स्पन्दन करते है अत इन्हे साल (सलति वायुना); द्रवित होने से वृक्ष को द्रु या द्रुम बोलते हैं। ओष = दीप्ति जिसमे रहे, उसे औषधि कहते हैं (ओषोऽत्र धीयेते)। 'औषधि फलपाकान्ता' कहकर बताया गया है कि पाकान्त होने पर औषधि सूख जाती है। अन = शकट (छकडा, रथ, यान) के वेग को रोक देने से वृक्ष अनोकह कहलाता है। वृक्ष को दारु भी कहते हैं क्योंकि आरा से चिकना विदारण करके किवाड आदि के काम आता है। नाना प्रकार से औषधियों मे काम आने के कारण कुछ विष-वृक्ष भी होते हैं।

पुराने समय मे वृक्षप्रेमी लोग अनेक प्रकार से वृक्ष लगाते थे। एक लाख आम के वन को लक्षाराम (लखाराव) कहा जाता था। इसी भाति कदली, खदिर, वंदर, प्लक्ष, वट, पीपल, शिरीष, निम्न, नीबू, केतकी आदि के वन लगाये जाते थे। इस प्रकार पुष्प-समृद्धि से युक्त कानन मे उसी प्रकार का मधु, मधुमक्खियो द्वारा सम्पन्न होता था। नीम का मधु, आम की मजरियो के मकरन्द से बना मधु, गुलाब, कमलपुष्प, केवडा आदि के काननो से निष्पन्न मधु अनेक औशधियो मे लाभप्रद उपचार है। कुछ ऐसे वृक्ष होते है जिनके अपक्व फल भी अचार, आसुत, औषधियो मे काम आते हैं। ऐसे वृक्षो को 'शलादु' कहा गया है। सूखे फल भी (द्राक्षा, मुनक्का, अनार, छुआरा, पिंडखजूर, नारियल) जिनके काम मे आवे ऐसे वृक्ष को 'वान' कहा जाता है।

प्रकाशक होने से वृक्ष का नाम काष्ठ, काष्ठा है। क्योंकि अपने नीले गहरे प्रकाश के कारण ही ये वृक्ष पहचाने जाते हैं (काष्ठ काशते)। लताओं में भी ज्योतिष्मती लताओं का वर्णन आता है। लक्ष्मण को नीरोग करने के लिए विशल्यकरणी, सावर्ण्यकरणी, सजीवनी लतायें लायी गयी थी जो ज्योति-पुञ्ज थीं। कहा जाता है कि ब्रह्मपुत्र नदी की घाटियों में अब भी ऐसी ज्योति बिखेरने वाली औषधियाँ तथा लतायें हैं। वृक्ष की लकड़ियों के लिए अब भी ईंधन (दीप्तौ) अथवा एध कहा जाता है। समिधा का भी यही अभिप्राय है कि जिनमे से चमक निकले। ऐसी औषधियों का वर्णन कुमारसम्भव मे श्री कालिदास ने भी किया है—

वनेचराणा वनितासखानां।
दरीगृहोत्सगनिषक्त भास।
भवन्ति यत्रौषधयो रजन्या—
मतैलपूरा सुरत—प्रदीपा॥ १–१०

सूर्य का तेज औषधियों मे सदा विद्यमान रहता है जो रात्रि के समय उजागर होता है। कुछ औषधियो-पुष्पो के पराग अधिक उन्मादक होते हैं, अत. 'मकरन्द' (मकरमपि द्यति) अर्थात् मगर को भी जो उत्तेजित करता है। पुराने समय मे इस प्रकार के भी वन लगाये जाते थे जहाँ से हर समय सुगन्धि फूटती रहती थी। मधु-वन, वृन्दावन, द्वैत-वन, प्रमद-वन आदि।

लकडी, किवाड, सजावट, चौकी, तेल, चटाई, पखे, खिलौने और सौन्दर्य प्रसाधन मे भी वृक्षो का महान् योगदान रहा है। जब-जब वृक्ष बहुत पुराने पड जाते थे, पत्तियां कम रह जाती थी, नाना प्रकार से रन्ध्र हो जाने से पक्षियो के कोटर बन जाते थे ऐसे जगलो को कटवा दिया जाता था। कठोरता, दृढता तथा किवाड आदि के लिए ऐसी लकडियाँ बहुत उपयोगी होती थी और ऐसे वन 'कोटरावन' कहलाते थे। पुन: इन पर कृषि होने लगती थी तथा अन्य स्थानो पर इसी प्रकार पुन. वृक्षारोपण कानन के रूप मे बना दिये जाते थे। कानन का अर्थ ही है जहाँ सुख से, जल से (केन सुखेन जलेन वाऽननं जीवन प्राणन यत्र) आनन्द प्राप्त हो। कानन वास्तव मे आनन्द का दर्पण (क का आनन) होता था।

वन, उपवन, कानन, आम्र-वण, बदरी वन, केतकी वन आदि अवसर तथा आवश्यकता के अनुरूप बनाये, सजाये जाते थे। जहाँ भगवान् की रमणीय चर्चा, व्याख्या हो, उन्हे अरण्य (अस्य = भगवत, रण्य-रमणीय कथन यत्र) कहा जाता है। भारत की सस्कृति को तो एक प्रकार से अरण्य-सस्कृति ही कहा गया है। ससार का जीवन उद्विग्न करने वाला है, पर अरण्य मे आत्म-शांति का चिररमणीय लाभ मिलता है। पुराने सभी राजा जीवन का परम और चरम आनन्द वन मे ही पाते थे। अनेक प्रकार के आध्यात्म

ग्रन्थों की रचना, आरण्यक नाम से सूचित करती है कि पुराने लोगो को अरण्य-जीवन कितना प्रिय और प्रशंसित था।

विष्णु धर्मोत्तर पुराण मे नाना प्रकार के पौधो, लताओ और वृक्षो के बारे मे आहार-विहार-मनोरजन आदि विषयो का विवरण दिया गया है। ऋषियों ने वृक्षो के प्रति अपने प्यार को आत्मसात् कराया। लता को शकुन्तला भगिनी कहकर पुकारती है। स्वय घड़े से सीचती है और लताये भी उसके विरह मे पत्रो के रूप मे अश्रुपात करती हैं। वृक्ष आशीर्वाद देते हैं और नाना प्रकार के राजोचित वस्त्रो से तथा आभूषणो से अपना अभिनन्दन पहुँचाते हैं। कण्व ऋषि के समान ही शरभग ऋषि वृक्षो के प्रति बहुत ही वात्सल्य रखते थे। उन्होंने मत्र-पवित्र अपने शरीर से अग्नि की पूजा की और अब ये वृक्ष ही उनके आश्रम मे अभ्यागत ऋषि-मुनियो की पुत्रों की भाति सेवा-उपचार करते थे।

छाया विनीताध्वपरिश्रमेषु
भूयिष्ठसम्भाव्य फलेष्वमीषु।
तस्यातिथीनामधुना सपर्या-
स्थिता सुपुत्रेष्विव पादपेषु॥ रघु० १३-४६

सिंह राजा दिलीप से कहता है – यह सामने जो देवदारु का तरु देखते हो, इसको साक्षात् शिवजी ने अपना पुत्र ही समझा है। स्कन्द की माता गौरी ने स्वय अपने स्तन-घट से इसे पय-पान कराया और पाला-पोसा है—

अमु पुर पश्यसि देवदारु
पुत्रीकृतोऽसौ वृषभध्वजेन।
यो हेमकुम्भ स्तन नि.सृताना
स्कन्दस्य मातु. पयसा रसज्ञ॥ रघु० २-३६

महाकवि बाण ने तपस्विनी महाश्वेता के तप का प्रभाव दिखाया है कि अभ्यागत चन्द्रापीड के लिये वृक्षो के नीचे से घूम आयी कि फलो से उसका कमण्डलू भर गया।

मेघदूत मे बताया गया है कि यक्ष लोग वृक्षो को बहुत प्यार करते थे फलत सभी ऋतुओ के वृक्ष सदा ही पुष्पित और फलग्राहि रहते थे।

पुराने समय मे देश सम्पन्न और श्री-सम्पदा से प्रसन्न था। लोग बड़े-बड़े विशाल कृत्रिम सरोवरो मे पद्म-वन, कुमुद-वन तैयार कराते थे। पुष्प-सागर से पुष्प लहराते तथा मन को पुलकित और निरुपद्रव करते थे। तीव्र घात करने वाली जल-वेला के वेग रोकने के लिए ताल-वन राष्ट्र की ओर से लगाया जाता था। यह प्रक्रिया आज भी आनन्द का सम्वर्धन दे सकती है।

---

# अनिर्णीत स्वरूप

डा० जगदीशप्रसाद, मेरठ कालिज, मेरठ-250 002

**शून्य की सतान**—किसी परिमित (finite) राशि को किसी परिमित राशि से भाग देने पर जो भागफल प्राप्त होता है, वह एक परिमित राशि ही होता है। किसी परिमित राशि को शून्य (zero) से भाग देने पर प्राप्त भागफल क्या होगा ? इसे अनन्त (infinity) की सज्ञा दी गई है। अर्थात् अनन्त का जन्म शून्य से होता है। शून्य को शून्य से भाग देने पर क्या प्राप्त होगा ? इसी (0/0) का नाम है अनिर्णीत स्वरूप (Indeterminate form); क्योकि 0/0 का मान आज तक कोई गणितज्ञ ज्ञात नही कर पाया है। इस प्रकार, अनत और अनिर्णीत स्वरूप दोनो का जनक शून्य है। अत. अनिर्णीत स्वरूप के विवेचन के पूर्व, शून्य की कल्पना और इसकी प्रकृति पर विचार करना उचित होगा, जिससे कि सन्तान की प्रवृत्ति (गुण) जानने के पूर्व इसके पिता का इतिहास पता रहे, क्योंकि "तुख्म तासीर सोहबत का असर।"

**शून्य की कल्पना**—प्राचीनकाल से ही गणितज्ञो ने शून्य के दो रूपो की अवधारणा की है। अकगणित के शून्य को हम 'कुछ नही, (nil) कह सकते हैं, और बीजगणित के शून्य को हम 'परमाल्प राशि' (infinitesimally small number) मान सकते है। बीजगणित के अस्तित्व मे आने के बहुत पहले अकगणित का विकास हुआ। अत. अंकगणित बीजगणित का अग्रज है। अंकगणित मे शून्य अभाव या कुछ नही वाली अवधारणा के कारण ही, गणित के प्रारम्भिककाल मे, शून्य के प्रतीक (चिन्ह) बिंदु (point or dot) को घटाने के परिकर्म (subtraction) के रूप मे प्रयुक्त किया जाता रहा। बाद मे, घटाने के परिकर्म के लिए "+" चिन्ह (जो आज जोडने के परिकर्म के लिए प्रयुक्त होता है) और अन्ततोगत्वा "—" चिन्ह को सर्वसम्मति से स्वीकार कर लिया गया। उधर शून्य भी अपने शैशवकाल के बिंदु से वृत्त, वृत्ताकार चिन्ह तथा अंडाकार चिन्ह के विकासक्रम से गुजरता हुआ, वर्तमानकाल के यौवन की आकर्षक एवं उत्कर्ष अवस्था मे आज हमारे सामने है।

बीजगणित के शून्य की परमाल्प राशि के रूप मे अवधारणा ० X अ = ० = अ X ० सिद्धान्त कर आघृत है। इसे इस प्रकार समझाया जा सकता है, उपर्युक्त समीकरण मे जैसे-जैसे गुण्य कम किया जाएगा, वैसे-वैसे गुणनफल भी कम होता जाएगा। यदि गुण्य को परमाल्प कर दिया जाए, तो गुणनफल भी परमाल्प हो जाएगा। परन्तु

परमात्य होने का अर्थ शून्य होता है। अत यदि गुण्य शून्य हो, तो गुणनफल भी शून्य होगा। इसी प्रकार जैसे-जैसे गुणक कम किया जाएगा, वैसे-वैसे गुणनफल भी कम होता जाएगा, और गुणक के शून्य होने पर, गुणनफल भी शून्य हो जाएगा। इस अवतरण मे शून्य को अवरोही (descending or decreasing) राशि के रूप मे कल्पित किया गया है।

शून्य की इन दोनो कल्पनाओ को स्पष्ट करने के लिए हम स्थूल उदाहरण लेते हैं। मानलो मेरे पास दो पुस्तकें हैं। मैंने इन दोनो पुस्तको को आपको दे दिया। मेरे पास कितनी पुस्तकें शेष बची ? उत्तर स्पष्ट है—कुछ नही (nil), अर्थात् अभाव या शून्य, क्योकि मेरे पास पुस्तक का अभाव हो गया है, मेरे पास कोई भी पुस्तक नही बची है। पुन शून्य की परिभाषा हम इस प्रकार करते हैं कि यह छोटी-से-छोटी वह राशि है जिसकी हम केवल कल्पना कर सकते हैं (zero is a number as small as one can think of)। इस प्रकार, 'शून्य', 'कुछ नही' की तुलना मे, बहुत बडी राशि है, यद्यपि 'शून्य' 'कुछ नहीं' के अत्यन्त समीप है। अपने कथन को स्पष्ट करने के लिए हम उदाहरण लेते हैं। सोडियम के स्पेक्ट्रम (doublet) मे दो लाइने होती हैं, जिनकी तरगदैर्घ्य ५८९० तथा ५८९६$A^0$ होती हैं, जबकि $1\ A^0 = 10^{-10}$ मीटर। इनके बीच $6\ A^0$ की दूरी (अन्तर) होता है। साधारणत वायु मे प्रकाश का वेग एक लाख छियासी हजार मील या $3 \times 10^9$ मीटर प्रति सैकिंड होता है। अब, यदि यह प्रश्न किया जाए कि उपर्युक्त डबलेट के बीच की दूरी को तय (सचरण) करने के लिए कितने प्रकाश-वर्ष (Light years) लगेंगे, जबकि एक प्रकाश-वर्ष $= 1 \times 10^{17}$ मीटर ? यद्यपि गणित की दृष्टि से इस समय को परिकलन द्वारा ज्ञात किया जा सकता है, तथापि व्यावहारिक दृष्टि से समय का यह मान इतना छोटा है कि हम उसे उपेक्षणीय, नगण्य या शून्य कह देंगे। इसी प्रकार $3\ A^0$ के लिए लगने वाला समय $6\ A^0$ वाले समय से भी कम, अतः शून्य है। इन दो उदाहरणो पर विचार करे। जब $6\ A^0$' वाले समय को शून्य कहा, तब उसका अर्थ समय का अभाव (nil) नही है, क्योंकि $3\ A^0$ वाले समय को भी शून्य कहा है, जबकि $6\ A^0$ वाला समय $3\ A^0$ वाले समय से निश्चित रूप से दुगना है। अतः शून्य की परिभाषा मे 'छोटी-से-छोटी राशि' कहा गया है — सबसे छोटी राशि' (smallest number) नही कहा है। इसी प्रकार $2\ A^0$ तथा $1\ A^0$ आदि के लिए लगने वाले समयो के मान और भी कम होंगे और वे सभी शून्य कहलाएँगे। इसी प्रकार के और अनेक उदाहरणो से निष्कर्ष निकलता है कि शून्य' 'अभाव' या 'कुछ नही' (nil) से बडी सख्या है। अर्थात् शून्य', कुछ नहीं' के निकटतम होते हुए भी शून्य कभी भी 'कुछ नही' नही हो सकता। इस प्रकार, शून्य केवल सैद्धान्तिक (theoretical) महत्त्व की सख्या है, व्यावहारिक दृष्टि से (practically) किसी भी राशि का मान 'कुछ नहीं' की कोटि का शून्य नही है। वस्तुत',

शून्य वह सीमा है जिस पर किसी राशि के पहुंचने की आशा की जा सकती है; किंतु शून्य 'कुछ नहीं' के कभी भी बराबर नहीं हो सकता (The quantity zero is only the limit to which a small quantity may be expected to tend, but zero is not any time equal to nil । यहां पर आप बौद्धधर्म के शून्यवाद से प्रस्तुत शून्य की तुलना न करें, क्योंकि उसकी कल्पना का आधार कुछ और है।

इस सदर्भ मे, अपने मूल विषय से तनिक हटकर, एक बात का उल्लेख करदूं। गणित मे हम शताब्दियों से $x-x=0$ का प्रयोग करते आ रहे हैं। मुझे यह कहते हुए तनिक सकोच या झिझक हो रही है कि यह धारणा त्रुटिपूर्ण है। गणित के विषय मे जो वाक्य प्रयुक्त होता है उससे हम सभी, गणित के अध्येता के नाते, परिचित होगे, ऐसी आशा है। वह वाक्य है, "गणित सबसे अधिक यथातथ विज्ञान है" (Mathematics is the most exact science)। आपकी भावनाओ को तनिक ठेस पहुंचाने का मैं दुस्साहस करूंगा यदि यह कहूं कि यह वाक्य गणित के किसी चाटुकार 'भाट' ने प्रयोग किया होगा, जो गणित के ज्ञान से कोसो दूर रहता होगा, क्योंकि यह वाक्य अतिशयोक्तिपूर्ण है—अशुद्ध है, गलत है। इस द्विधापूर्ण स्थिति मे मैं कुछ साहस बटोरकर यदि इस वाक्य को इन शब्दो मे शुद्ध करने का प्रयास करूं कि, "गणित अनुमानाश्रित विज्ञान है" (Mathematics is a Science of approximation), तो हम वास्तविकता (सत्य) के कुछ समीप पहुँच सकेंगे। आप चौंकें नहीं, गंभीरता से विचार करें। तथ्य यह है, जैसा कि मैंने अभी कहा है, शून्य एक सीमामात्र है जिसे कभी भी प्राप्त नहीं किया जा सकता। इस सब के बावजूद, व्यवहार मे हमे शून्य को ऐसी छोटी राशि मानकर चलना पड़ता है जिसका मान शून्य होता है।

क्योंकि शून्य की परिभाषा मे कोई परिबद्धता (दृढता नहीं है—उसे बधनो की सीमा मे परिबद्ध करके सुरक्षित नही किया गया है, विजातीय तत्वो के आवागमन के लिए शून्य की विस्तृत सीमाओं को खुला छोड दिया गया है, ऐसी अवस्था मे यह कहना त्रुटिपूर्ण न होगा कि शून्य एक निश्चित स्थिराक (definite constant) नहीं है। उदाहरणार्थ 'मानलो' कि किसी अवस्था मे राशि 0.001 को शून्य मान लिया गया है स्मरण रहे कि मैंने 'मानलो' शब्द को जानबूझकर प्रयोग किया है, क्योंकि, जैसा कि मैंने ऊपर कहा है, कोई राशि कितनी भी छोटी हो जाए किंतु उसका मान शून्य नहीं हो सकता। अब, 0.001 से कम वाली 0.0009, 0.0002 तथा 0.0001 आदि सभी राशियों के मान शून्य होंगे। इससे सिद्ध होता है कि शून्य एक निश्चित अचर राशि (स्थिराक) नहीं है, बल्कि इसका मान शून्य से शून्य के अतराल (range or limits) के मध्य बदलता रहता है। इससे आप शून्य को सांख्यिकीय चरो

(Statistical variables) आदि के साथ घालमेल (confuse) न करें, क्योंकि शून्य का विचरण (variation) भी शून्य कोटि (order) का ही है। "The random variable is a numerical valued variable defined on a sample space and a sample space is the picture of all the possible outcomes of an experiment.")

**अनंत की परिकल्पना**—अनिर्णीत स्वरूपो के विवेचन के पूर्व, एक और शब्द या राशि है, जिसका ज्ञान होना परमावश्यक है। और वह राशि है अनत (Infinity)। शून्य की तरह अनत (∞) का भी कोई भौतिक अस्तित्व नही है। गणित के विद्यार्थी के नाते हम जानते हैं कि $1/0 = \infty$, इसके अनुसार, अनत शून्य का विलोम (reciprocal) है। इसकी परिभाषा इन शब्दो मे दी जाती है कि "अनत वह राशि है जो इतनी बडी है, जितनी बडी होने की सभावना हो सकती है" (Infinity is a number as great as one can think of)। पुन. कोई भी राशि इतनी बडी नही हो सकती कि जिसका मान अनत के 'बराबर' हो जाए। मानलो किसी दशा–विशेष मे, राशि 9999 को अनत मान लिया गया। अब, 9999 कोई ऐसी अतिम राशि नही है जिससे बडी और कोई राशि हो ही नही सकती। अत शून्य की भाँति अनत भी कोई निश्चित स्थिराक नही है—यह एक चरराशि (variable) है।

'कुछनहीं' (nil)' शून्य (zero) तथा अनत (infinity) के प्राथमिक तथा मौलिक ज्ञान को हृदयगम करने के बाद, अब हम अपने मुख्य विषय 'अनिर्णीत स्वरूप' के विवेचन पर आते हैं।

**अनिर्णीत स्वरूप**—जैसा कि 'अनिर्णीत स्वरूप' 'indeterminate form) शब्द का अर्थ प्रकट कर रहा है, यह किसी वस्तु या राशि का वह स्वरूप है, जिसका मान (value) अभी तक ज्ञात नही हो सका है या जिसके मान का परिकलन करना सभव नही (incalculable) है। शून्य तथा अनत की उपर्युक्त परिभाषाओ को आत्मसात करने के बाद यद्यपि यह समझने मे कठिनाई नही होनी चाहिए कि अनिर्णीत स्वरूप वाली राशियो के मान ज्ञात करना क्यो सभव नही है, तथापि निम्नाकित कुछ उदाहरणो की सहायता से यह स्पष्ट करने का प्रयत्न किया गया है कि वास्तव मे अनिर्णीत स्वरूप वाली राशियो के मान ज्ञात करना सभव क्यो नही है।

(1) $\frac{\infty}{\infty}$ शून्य और अनत की स्पष्ट कल्पना के अभाव मे, अपरिपक्व गणित का विद्यार्थी $\infty/\infty$ का मान 1 (unity) होना बतलाएगा, जो अशुद्ध है, क्योकि $\infty/\infty$ अनिर्णीत स्वरूप की राशि है। वह मद बुद्धि वाला विद्यार्थी प्रश्न कर सकता है $\infty/\infty$ का मान 1 क्यो नही है? आओ, उसके इस प्रश्न का उत्तर देने का

प्रयत्न करें।

जैसा कि अनत की परिभाषा के अतर्गत ऊपर सिद्ध किया गया है, अनंत ($\infty$) कोई निश्चित (अचर) राशि (fixed quantity or number) नही है—अनत एक चरराशि (variable) है। जब अनत चरराशि है तो, जब तक यह निश्चित न हो जाए कि $\infty/\infty$ मे अश (numerator) मे रखी अनत राशि ($\infty$) का मान हर (denominator) मे रखी अनत राशि ($\infty$) के मान के बराबर है, तब तक अश और हर की अनत राशियो को एक दूसरे से काटकर, भागफल $=1$, नही लिखा जा सकता। अपने वक्तव्य को मैं, गणित की भाषा मे इस प्रकार समझा सकता हूँ कि मानलो अश मे रखी अनत राशि का मान $\infty_a$ तथा हर मे रखी $\infty$ का मान $\infty_d$ है। 'मानलिया' $\infty$ का वास्तविक मान $\infty_\infty$ है। स्मरण रहे कि मैंने 'मानलिया' शब्द प्रयोग किया है, क्योंकि $\infty$ का कोई वास्तविक या निश्चित true or fixed) मान नही होता है।

$$\therefore \quad \left|\frac{\infty}{\infty}\right| = \left|\frac{\infty_a}{\infty_d}\right| = \left|\frac{\infty_\infty + a}{\infty_\infty + b}\right|$$

जबकि a और b के मान 0 से $\infty$ के बीच कुछ भी हो सकते हैं, क्योंकि $\infty$ मे कुछ भी जोडने से प्राप्त योग $\infty$ ही होता है। ऐसी अवस्था मे $\left|\frac{\infty_\infty + a}{\infty_d + b}\right|$ का मान तबतक 1 नही हो सकता, जब तक $a = b$ न हो जाए। यही कारण है कि $\infty/\infty$ को अनिर्णीत स्वरूप का मानना पडता है।

(2) 0/0 —क्योकि, $\infty$ की भांति, शून्य का कोई निश्चित मान नही है, अत: उपर्युक्त उदाहरण (1) मे प्रस्तुत तर्क के आधार पर, 0/0 भी एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है।

(3) $0 \times \infty$ —जिस प्रकार, 0 वह निम्नतम सीमा है, जिसपर किसी छोटी से छोटी राशि के पहुँचने की आशा की जा सकती है, उसी प्रकार, $\infty$ वह उच्चतम सीमा है, जिसपर किसी बडी से बडी राशि के पहुँचने की आशा की जा सकती है। अत $0 \times \infty$ का मान 0 और $\infty$ के बीच कही स्थित होना चाहिए। किंतु, वह मान है क्या ? आओ, इसे मालूम करने का तनिक प्रयत्न करें।

मानलिया 0.001 तथा इससे कम राशियो का मान शून्य है, और 999 तथा इससे बड़ी राशियो का मान $\infty$ है, तब 9999 भी $\infty$ के तुल्य है।

$\therefore\ 0 \times \infty = 0.001 \times 999 = 0.999,$
तथा, $0 \times \infty = 0.001 \times 9999 = 9.999$

इस प्रकार, $0 \times \infty$ का कोई निश्चित मान नहीं है। अतः, $0 \times \infty$ एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है।

उपयुक्त शून्य तथा अनंत की अवधारणा के आधार पर यह सिद्ध करना कठिन नहीं है कि $1/0,\ 1/\infty,\ 0/1,\ \infty/1,\ \infty/0,\ 0/\infty$ तथा $\infty^{\infty}$ अनिर्णीत स्वरूप की राशियाँ नहीं हैं, क्योंकि, इनके मान क्रमशः $\infty,\ 0,\ 0,\ \infty,\ \infty,\ 0$ तथा $\infty$ हैं।

(4) $0^0$—राशि $0^0$ का मान ज्ञात करना संभव नहीं है। क्यों ? अधोलिखित पदों पर विहगम दृष्टि डालें :

$(1/10000)^{1/2} = 1/100$, तथा $(1/10000)^{1/4} = 1/10$ इत्यादि। स्पष्ट है कि यदि आधार (base) 1 से कम है और उसको स्थिर रखा जाता है, तो घात (power) जो 1 से कम है, उसके घटते जाने से पूरे पद (term) का मान बढ़ता जाता है। पद के मान के बढ़ने की किस सीमा तक अपेक्षा की जा सकती है ? क्या $\infty$ तक ? नहीं। इस प्रकार के पद के बढ़ने की अधिकतम सीमा 1 (unity) है, क्योंकि 1 से बड़ी संख्या का कोई भी मूल (any root) 1 से छोटा (या बराबर) नहीं हो सकता, इसका मान सदैव 1 से बड़ा (अधिक) रहेगा। अर्थात्, यदि आधार और घात दोनों ही 1 से कम हैं, तो राशि (quotient) का मान 1 से कम होगा। अर्थात्, यदि आधार को निश्चित (स्थिर) रखा जाए, और घात का मान घटाते जाएँ, तो पूरे पद का मान बढ़ता जाएगा, किंतु यह मान 1 से कम ही रहेगा।

0 का मान निश्चित नहीं है। यदि 0 का मान निश्चित होता तो $0^0$ का मान ज्ञात करना संभव हो सकता था। यदि आधार (ब्रैकिटों में लिखी राशि) के $1/10000$ के मान को 0 की सीमा के अंतर्गत मानलें, तो $1/10000$ से कमवाली समस्त राशियों को भी 0 मानना पड़ेगा। इस प्रकार, $0^0$ का मान $(1/10000)^{1/10000}$ हुआ। यदि आधार के $1/10000$ के मान को 0 मानलें, तो $0^0$ का मान $(1/10000)^{1/10000}$ हुआ। इस तरह, $0^0$ का मान $(1/999999)^{1/10000}$ भी हो सकता है। अर्थात्, $0^0$ के मानों की अनगिनत संख्या है। अतः $0^0$ का कोई निश्चित मान नहीं है। अतः, $0^0$ एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है।

उपर्युक्त तर्क के आधार पर $0^{\infty}$ का मान 0 है, यह सिद्ध करना कठिन नहीं है। अतः $0^{\infty}$ एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि नहीं है।

(5) $\infty^0$—यह एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है। क्योंकि, $(1000)^{1/2} = 100,$

$(10000)^{1/4} = 10$ तथा $(10000)^{1/8} = 3\,3$ आदि।

स्पष्ट है कि आधार के स्थिर रहने पर, घात का मान घटाते जाने से, पद का मान घटता जाता है। इसके घटने की सीमा क्या है। क्योंकि आधार का मान 1 से अधिक है, अत घात के घटते जाने से, पद मान के घटने की सीमा 1 है—वस्तुत यह मान 1 से अधिक ही रहना चाहिए, क्योंकि जो राशि 1 से अधिक है, उसका प्रत्येक मूल (root) भी 1 से अधिक ही होना चाहिए, हाँ, यदि आधार के मान की सीमा 1 है, तो पद के मान की सीमा 1 हो सकती है, किंतु किसी भी दशा मे, राशि का मान 1 से कम नही हो सकता। इस प्रकार, $\infty^0$ का मान 1 की सीमा के आसपास कही भी हो सकता है, किंतु, इसका कोई निश्चित मान ज्ञात नहीं किया जा सकता। अत, $\infty^0$ एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है।

(6) $\infty - \infty$—मानलिया धनात्मक $\infty$ का मान $\infty_1$ तथा ऋणात्मक $\infty$ का मान $\infty_2$ है। पुन मानलिया वे सब राशियाँ जिनका मान 9999 के बराबर या इससे अधिक है, उन्हे हम $\infty$ कहते है। तब हम कह सकते हैं कि $\infty_1 = 9999 + x$, जबकि x एक धनात्मक राशि है। इसी प्रकार, हम $\infty_2$ का कोई मान मान सकते है, जिसके साथ शर्त यह है कि उसका मान 999 से कम नही होना चाहिए। सरलता की दृष्टि से, मानलिया $\infty_2 = 9999$, तब, $\infty_1 - \infty_2 = x$, जबकि x का मान 0 से $\infty$ के बीच कुछ भी हो सकता है। अर्थात्, $\infty - \infty$ का मान निश्चित नही है। अत, $\infty - \infty$ एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है।

(7) $1^\infty$—अब तक की धारणा के अनुसार, 1 पर 1 से अधिक कोई भी घात चढ़ाने से उसका मान 1 (unity) ही रहना चाहिए। किंतु, जब यह कहा जाता है कि $1^\infty$ एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है, तो मस्तिष्क चकराने लगता है। परन्तु, वास्तविकता यह है कि $1^\infty$ एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है। प्रश्न उठता है कि यह कैसे है ? आओ इस समस्या को हल करे।

$1^\infty$ का मान ज्ञात करने मे उत्पन्न होने वाली अपरिहारीय बाधा को, विस्तार के लिए, "A Text-book on Differential Calculus," by Dr. Gorakh Prasad, 1959, p. 251, Pothishala (P) Ltd Lajpat Road, Allahabad, सदृश किसी प्रामाणिक (standard) पुस्तक को देखा जा सकता है, यहाँ पर हम इस विषय को सक्षेप मे समझाने का प्रयत्न करेंगे।

प्रस्तुत लेख के प्रारम्भ मे दी गई शून्य की परमाल्प राशि के रूप मे जो परिभाषा दी गई है, उसके आधार पर राशि 1 0000000001 की सीमा, व्यावहारिक दृष्टि से, 1 है। अब यदि 1 से तनिक अधिक, शून्य के सदृश छोटे स्तर की वृद्धि, राशि की (1 से अधिकवाली) घात को क्रमश बढाकर अनत ($\infty$) तक की सीमा तक पहुँचने वाली राशि करदे (जैसे, मान लिया, $(1\ 0000000001)^{1000000000}$ आदि ] तो गुणन-फल का मान क्रमश बढकर $\infty$ की सीमा तक पहुँच सकता है। इसी प्रकार, (1 x), जबकि x शून्य की सीमा तक पहुँचने वाली छोटी राशि है, इसके मान की सीमा 1 होगी, और $(1-x)^{\infty}$ का मान 1 से बहुत कम होगा। इस प्रकार, 0 तथा $\infty$ के मान निश्चित न होने के कारण, $1^{\infty}$ का मान निश्चित नही हो पाएगा। अत $1^{\infty}$ एक अनिर्णीत स्वरूप की राशि है।

---

# निम्न कथनों में त्रुटि बताइये

—विजयेन्द्र कुमार
रीडर गणित विभाग
गुरुकुल काँगडी विश्वविद्यालय, हरिद्वार
तथा
—कु० सरिता रानी

प्रथम कथन—

पहले हम आपसे एक योगफल के प्रश्न पर बात कर रहे है। प्रश्न इस प्रकार हैं
$1-1+1-1+1-1+1-1$............

इस प्रश्न को आप एक पद तक योग करे तो योग 1, दो पदो का योग शून्य, तीन पदो का योग पुन. 1 तथा 4 पदो का योग शून्य इत्यादि, अर्थात् आप कही तक भी योग करे पदो की सम सख्या का योग शून्य तथा विषम सख्या का 1 होगा। आप पदो की अनत सख्या भी ले सकते हैं अब ऊपर वाले प्रश्न को दूसरे ढग से लिख रहे है।

$$S=(1-x+x^2-x^3+x^4-x^5+x^6......)$$

$x=1$ दोनो प्रश्न एक ही हैं। लेकिन गुणोत्तर श्रेणी के सूत्रो का प्रयोग करने पर

$$S_\infty = \left(\frac{1}{1+x}\right)x=1$$

अर्थात् पदो का अनत तक योग

$$S_\infty = \frac{1}{1+1} = \frac{1}{2}$$ इसे आप क्या कहेंगे ?

द्वितीय कथन—

आप एक नगर की जनसख्या के प्रश्न पर विचार कीजिए। एक नगर के सब लडके किसी दूसरी जगह जाकर बसते है। कालान्तर मे वे गृहस्थ आश्रम मे प्रवेश करते है उनके बच्चे होते हैं। क्या इस प्रकार उस जगह की जनसख्या की वृद्धि हुई। अपना उत्तर अभी मत बताइये।

इस समस्या पर इस प्रकार विचार कीजिए कि एक पुरुषो का समुच्चय $x$ है, तथा एक पुरुष समेत उनके पूरे परिवारो का समुच्चय $y$ है। फलन $F \quad x \to y$ इस प्रकार है कि प्रत्येक परिवार सबधित पुरुष का प्रतिबिंब है। स्पष्ट है $x$ तथा $y$ मे एक-एक सगतता है। अत दोनो समुच्चयो मे तत्वो की सख्या बराबर है। अत जनसख्या मे वृद्धि नही हुई। आशा है आप का उत्तर इसके विपरीत रहा होगा। तब त्रुटि कहाँ है ?

तृतीय कथन—

$1 \quad 2+3-4+5 \quad 6+7-8\ldots \quad \ldots \quad \ldots$ (A) पर विचार करे। यदि n पदो के योग को $S_n$ कहे तो $S_1=1$, $S_2=-1$, $S_3=2$, $S_4=-2$, $S_5=3$, $S_6= \quad 3$ इत्यादि। इस प्रकार जैसे-जैसे पदो की सख्या बढती जाती है पदो का योग धनात्मक रूप मे (n विषम होने पर) तथा ऋणात्मक रूप मे (n सम होने पर) बढता जाता है। इस प्रकार n अत्याधिक बडा होने पर योग धनात्मक अथवा ऋणात्मक अनत होगा।

अब दूसरे ढग से सोचिये

(A) को इस प्रकार लिखा जा सकता है.

$[F(x)=1-2x+3x^2-4x^3+5x^4-6x^5 \ldots \quad \ldots \quad \ldots \quad \ldots]$ (B)

$x=1$

दोनो ओर —x से गुणा करने पर

$-xf(x)=-x+2x^2-3x^3+4x^4-5x^5+\ldots \quad \ldots \quad \ldots\ldots\ldots$ (C)

(B) मे से (C) को घटाने पर

$(1+x)\,f(x)=1-x+x^2-x^3\ldots \quad \ldots\ldots \quad \ldots\ldots \quad \ldots$अनन्त तक

$(1+x)\,f(x)=\frac{1}{1+x}$ (सूत्र से)

$F(x)=\frac{1}{(1+x)^2}$

$F(x)_{x=1}=\frac{1}{(1+1)^2}=\frac{1}{4}$

इस प्रकार योग अनन्त तक जोडने पर $1/4$ आता है। आशा है आप उपरोक्त तीनो कथनो मे त्रुटि ज्ञात करने मे सफल होगे। निम्न कथनो पर भी इसी प्रकार विचारे।

चतुर्थ कथन —

एक परिवार मे पाँच सदस्य है जिनकी ऊँचाइयाँ क्रमश. 6 5 फीट, 6 फीट, 4 फीट, 3.5 फीट तथा 3 फीट है, परिवार को रास्ते मे पडने वाली एक नदी पार करनी

थी, परिवार के कर्ता ने परिवार के सदस्यो की औसत ऊँचाई ज्ञात की जो $\frac{6.5+6+4+3 5+3}{5}$ अर्थात् 4.6 फीट आयी। फिर नदी की औसत गहराई ज्ञात की गयी।

वह $\frac{5+3+6+3+ 5}{5}$ = 2.6 फीट प्राप्त हुई। परिवार के कर्ता ने परिवार का नदी पैदल चल के पार करना औसत ऊँचाई औसत गहराई से अधिक होने के कारण निरापद घोषित किया, परिणाम का अनुमान आपने लगा लिया होगा। त्रुटि कहाँ हुई ?

पचम कथन –

किसी देश की सरकार को सरकारी खर्च चलाने के लिए देश की जनता पर कर लगाने की आवश्यकता थी। आय का सर्वेक्षण करने के पश्चात् कर लगाने मे अधिक समय लगता। अत यह तय किया गया कि प्रत्येक नगर के प्रमुख की आय का विवरण लेकर उसका औसत ज्ञात करके प्रत्येक परिवार पर से उसका दशाश कर के रूप मे लिया जाय। इस कर निर्धारण प्रणाली मे कुछ दोष है क्या ?

----

# पर्यावरण और उसकी दृष्टि से गढ़वाल के जल स्रोतों का अध्ययन

—डा० कृष्ण कुमार

वर्तमान युग मे पर्यावरण विज्ञान या पर्यावरण का अध्ययन एक अति आधुनिक विज्ञान के रूप मे विकसित हुआ है। एक नया विज्ञान होने पर भी इसने बहुत अधिक प्रसिद्धि, लोकप्रियता और व्यापकता पाई है। इस विज्ञान के अन्तर्गत किसी भी प्रदेश, स्थान और देश के विविध पक्षो—सस्कृति, राजनीति, अर्थव्यवस्था, धर्म, दर्शन, प्रकृति, विज्ञान, वनस्पति, जन्तु, भूगोल, जलवायु आदि का अध्ययन करके उनको मनुष्य जीवन के लिये अधिकतम उपयोगी बनाने का प्रयत्न किया जा रहा है। भारतवर्ष मे भी इस अध्ययन की उपयोगिता पर बहुत बल दिया गया है।

किसी भी देश का वर्तमान पर्यावरण उस देश के अतीत के पर्यावरण का परिणाम है तथा वह भविष्य के पर्यावरण के बीज बो रहा होता है। अत उस देश के वर्तमान पर्यावरण को अतीत और भविष्य के पर्यावरण से हम नितान्त पृथक् करके नही देख सकते। अत यह आवश्यक है कि हम यह अध्ययन करे कि अतीत का पर्यावरण किस प्रकार का था, उसका वर्तमान पर क्या प्रभाव पडा है और भविष्य मे क्या प्रभाव होने की सम्भावनाये है। अत भारतवर्ष के वर्तमान पर्यावरण के अध्ययन को अधिक तथ्यपूर्ण, व्यापक और सही करने के लिए इस देश के प्राचीन पर्यावरण का अध्ययन करना उपयोगी होगा। इसके लिए भारतवर्ष के प्राचीन साहित्य का, विशेष रूप से वैदिक और सस्कृत साहित्य का अध्ययन निश्चित रूप से वाछनीय है।

प्राचीन पर्यावरण के अध्ययन के लिये प्राचीन परम्पराओ का ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है। यह अध्ययन हमको प्राचीन ऋषियो और मनीषियो के दृष्टिकोण से करना चाहिये। भारतवर्ष के प्राचीन साहित्य का पर्यावरण की दृष्टि से अध्ययन करने पर उससे न केवल प्राचीन परम्पराओ का बोध होगा, उनके द्वारा हम आधुनिक गतिविधियो मे भी लाभ उठा सकते हैं। प्राचीन ऋषियो और कवियो ने अपनी साहित्यिक रचनाओ मे जीवन के विविध पक्षो पर समग्र दृष्टि से विचार किया था और मानव के जीवन मे उन्नति एव शान्ति के मार्ग को प्रशस्त किया था।

उदाहरण के रूप मे आदिकवि वाल्मीकि को लिया जा सकता है। ईश्वरीय काव्य वेदो के पश्चात् वाल्मीकिरचित रामायण सस्कृत भाषा का प्रथम काव्य ही नही अपितु महान् चरित काव्य है। इसमे आदिकवि ने महापुरुष राम के जीवनचरित के माध्यम से मानव-जीवन से सम्बन्धित सभी व्यवहारो का तथा मानवजीवन के लिये उपयोगी सभी द्रव्यो का सुन्दर मनोग्राही उपदेश दिया है।

इस महान् काव्य मे एक ओर जहाँ जीवन के सामाजिक, आर्थिक, राजनीतिक और आध्यात्मिक मूल्यो की स्थापना की गई है, वही दूसरी ओर मनुष्य का प्रकृति के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध भी स्थापित किया गया है। यह सृष्टि पचमहाभूतो—आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी से निर्मित है। इनकी पवित्रता मानव को पवित्र और स्वस्थ रखती है। इनका प्रदूषण मानव को अपवित्र और अस्वस्थ बना देता है। वर्तमान वैज्ञानिक-औद्योगिक युग मे प्रकृति के इन तत्वो का प्रदूषण निरन्तर बढता जा रहा है, जिससे मानव के अस्तित्व को ही खतरा उत्पन्न हो गया है। प्रदूषण के इन दोषो से बचने के लिये प्राचीन ऋषियो ने जिन पर्वतो, वनो और सरिता-सगमो पर आने के उपदेश दिये थे, मानव ने उनको भी परिदूषित करना प्रारम्भ कर दिया है।

वाल्मीकि ने प्रदूषण से बचने तथा प्रकृति के इन पच तत्वो को शुद्ध रखकर इनमे सभी प्रकार की पवित्रताओ को स्थापित करने का उपदेश दिया था। उदाहरण के रूप मे हम जल को ले सकते है। पतितपावनी गगा के माध्यम से उन्होने जल को पवित्र रखने, प्रदूषण से बचाये रखने तथा उसके द्वारा मानवमात्र को पवित्र करने का उपदेश दिया था। स्वर्ग से गगा का अवतरण इसी सन्देश की अभिव्यजना करता है।

जल की पवित्रता तथा पावन करने की सामर्थ्य का उपदेश वैदिक सहिताओ मे है। पृथिवी पर जल का आगमन मेघो द्वारा होता है। मेघ जल बरसाकर पृथिवी को सस्य श्यामला करने के साथ ही प्रदूषण से रहित भी करता है। इसी को आलकारिक रूप से ऋग्वेद मे ५ वे मण्डल के ८३वे सूक्त मे कहा गया है कि गरजता हुआ पर्जन्य दुष्कृतो का विनाश करता है। आकाश से जल बरसाने वाले मेघ की धाराये गिर कर पृथिवी को सिंचित करती हैं। जब वह दुष्कृतो के प्रदूषण को नष्ट कर देता है, तो पृथिवी पर प्रसन्नता व्याप्त हो जाती है।

अथर्ववेद मे जल को रोगनाशक, प्रदूषण का विनाशक और कल्याणप्रद कहा गया है। हम प्रतिदिन अथर्व वेद के इस मन्त्र से प्रार्थना करते हैं—

शन्नो देवी रमिष्ट य आपो भवन्तु पीत ये श यो रमि सूवन्तु न ॥

अथर्व १. ६. १.११

अथर्व वेद मे सभी स्रोतो से प्राप्त होने वाले जलो से कल्याण की कामना की गई है—

श न आपोध्न्व्या शभु सन्त्वनूप्या । श न खनित्रिमा ।
आप शभु या कुम्भ आमृता शिवा न सन्तु वार्षिकी ॥

अथर्व १ ६. ४.

आदिकवि वाल्मीकि ने गगावतरण की कथा की कल्पना मे जल का पावनत्व और प्रदूषणविनाशक गुण अभिव्यजित किया है। समुद्र से उठने वाले मेघ ऊँचे आकाश की यात्रा करते हुये हिमालय के उच्च शिखरो पर बरस कर हिम रूप मे जम जाते हैं। वहा से यह जल मुक्त होकर गगा सरिता के रूप मे पृथिवी को सिचित करता हुआ सकल मलो को, प्रदूषणो को हरता हुआ धरा को हरा-भरा करता है। वस्तुतः आकाशरूप स्वर्ग से उतरी गगा हिमानीरूप शिव की जटाओ मे कैद होकर पुन विमुक्त हो जल धारा रूप मे बहती हुई जन-जन के पापो का, धरती के प्रदूषणो का विनाश करती है। हिम के पिघलने से यह सरिता वर्ष भर जल से भरी रहकर मानव का निरन्तर उपकार करती है।

भारत का इतिहास गगा का इतिहास है। भारत की सस्कृति गगा की सस्कृति है। भारत का पर्यावरण गगा का पर्यावरण है। यह गगा या भागीरथी गढवाल के गोमुख हिमानी से प्रादुर्भूत होकर गगोतरी, उत्तरकाशी, टिहरी, देवप्रयाग आदि पर्वतीय स्थानो को पार करती हुई और गढ वाल मे उदित होने वाली सभी सरिताओ की अनन्त स्वच्छ पवित्र जलराशि को समेटे हुये हरिद्वार मे मैदानो मे उतर आती है। हिमालय से उतरती इस सरिता ने हरिद्वार मे ही मैदानो मे प्रवेश किया है तथा यहा से पर्वतो मे जाने का मार्ग खुलता है। अत इस स्थान को गगाद्वार नाम दिया गया था। गगा और इसकी पवित्र पर्वतीय भूमि को स्वर्ग कहा गया।

गगा स्वय मे एक नदी नही है, अपितु अनेक सरिताओ का समुच्चय है। वैसे तो हिमालय से निकलने वाली नदियो के दो समूह है—सिन्धु नदी समूह और गगा नदी समूह। परन्तु जो नदिया पूर्व मे बगाल की खाडी मे जाती हैं, वे गगा मे मिलकर ही जाती हैं। गढवाल से लेकर कामरूप तक की सभी नदियो का मिलन गगा मे हुआ है। स्वय गढ वाल मे उत्पन्न होने वाली नदिया अधिकाश मे हरिद्वार तक गगा मे मिल जाती हैं। इनमे

एक यमुना ही ऐसी है, जो गढवाल की पश्चिमी पर्वतश्रेणी बन्दरपुच्छ से निकलकर यमुनोतरी तीर्थ होकर पश्चिमी गढवाल की टोंस आदि नदियो के जल को समेट कर स्वतन्त्र रूप से गढवाल से बाहर निकल सकी है।

पुराणो मे वर्णन है कि स्वर्ग से गिरकर जब शिव की जटाओ मे गगा कैद हो गई, तो इसके पश्चात् वह तीन धाराओ मे निर्मुक्त हुई। गढवाल मे भी इस गगा के तीन स्रोत हैं—भागीरथी, मन्दाकिनी और अलकनन्दा। इन तीनो नदियो का जल देवप्रयाग मे एकत्रित हो जाता है और वहा से यह गगा कहलाती है। भागीरथी का उद्गम गोमुख ग्लेशियर से है तथा देवप्रयाग मे इसमे अलकनन्दा का मिलन होता है। इस मध्य इसमे अनेक नदिया—केदार गगा, जाह्नवी गगा, असी-वरुणा, मिलगना, शान्ता आदि अपनी शुभ्र निर्मल सतत जलराशि को मिलाती हैं। मन्दाकिनी का उद्गम केदारनाथ से ऊपर वासुकि ताल के समीप से हिमशिखरो से हुआ है। यह भी अनेक नदियो—स्वर्ग गगा, वैतरणी, सोम गगा, सरस्वती, चन्द्रावती, अलस्तर आदि के जलो को समेट कर रुद्रप्रयाग मे अलकनन्दा मे विलीन हो जाती है। अलकनन्दा का उद्गम बदरीनाथ से ऊपर सतोपन्थ और अलकापुरी से हुआ है। यह अपने साथ सरस्वती, ऋषि गगा, धवलगगा, विरही, मन्दाकिनी को अपने आलिंगन मे बाधकर देवप्रयाग मे भागीरथी से सयुक्त हो जाती है। यहा इन सभी नदियो का जल सयुक्त रूप से गगा कहलाता है।

गढवाल की नदियो को सामान्य रूप से दो विभागो मे विभक्त कर सकते हैं —

१. वे नदिया जो हिमावृत्त शैल शिखरो और हिमानियो से उद्भव होती हैं।
२ वे नदिया जो स्रोतो से निकलती हैं।

भागीरथी, मन्दाकिनी और अलकनन्दा तथा इनमे मिलने वाली असख्य छोटी-बडी नदिया प्राय: हिम के पिघलने से उत्पन्न होती है। परन्तु अनेक नदिया ऐसी भी हैं, जिनका उद्गम भूमि के अन्तर्गत जल से झरनो के रूप में होता है। वर्षा का जल पर्वतीय भूमि मे रिसकर चट्टानो से परिवेष्टित भूमि-अन्तर्गत विशाल जलाशयो मे सग्रहीत होता है। यहाँ से यह स्रोतो के रूपो मे निकल कर नदियो का रूप धारण कर लेता है। पूर्वी तथा पश्चिमी नयार, इनमे सबसे बडी नदी है। ये दोनो धारा कोटद्वार-पौडी के मध्य सतपुली मे सयुक्त होकर व्यासघाट मे गगा मे मिल जाती हैं। पश्चिमी हिंवल, पूर्वी हिंवल, मालिनी, अलस्तर, शान्ता, खाकडा आदि असख्य छोटी नदिया झरनो के रूप मे निकल कर कुछ देर बहकर बडी नदियो मे मिल जाती हैं।

गढवाल मण्डल मे इन नदियो के अतिरिक्त असख्य ग्लेशियर हैं, जिनसे इन नदियो का उद्गम होता है। कैम्प्टीफाल, बसुधारा, टाइगरफाल, आदि प्रपात है। सप्तर्षि कुण्ड, हेमकुण्ड, रूपकुण्ड, डोडीताल, केदारनाथ, देवरिया ताल, सतोपन्थ, वासुकिताल, गोहनाताल, गान्धी सरोवर आदि विशाल निर्मल जल से परिपूर्ण सरोवर है। गढवाल के पर्यावरण के अध्ययन के लिये इन सबका अध्ययन अनिवार्य है।

असख्य छोटी-बडी शाखा नदियो को अपने मे समेट कर गगा नदी इस हिमालय गढवाल से अनन्त जलराशि को प्रतिक्षण प्रवाहित करती हुई उत्तर भारत के मैदानो को सीचती हुई समुद्र मे मिल जाती है। हिमालय के पिछले हिम से उद्भूत गगा का यह निर्मल जल किसी समय अति पवित्र पावन था। परन्तु इसमे भी निरन्तर प्रदूषण की समस्या उपस्थित हो गई है। गढवाल मे ही गगा और इसकी शाखा सरिताओ के तट पर अवस्थित आबादियो के लिये इस जल का बिना शुद्ध किये उपयोग मे लाना रोगोत्पत्ति का कारण बन गया है। इन नगरो की सारी गन्दगी नदियो मे ही बहाई जाती है, जो जल को प्रदूषित करती है। नई-नई सडको का निर्माण, उन पर निरन्तर डीजल-पैट्रोल का धुआ उडाती मोटरगाडिया, नदियो पर स्थान-स्थान पर बनाये जाते हुए डाम, वृक्षो के निरन्तर कटान से वनस्पति रहित होती पर्वत भूमिया, नई बढती आबादिया और उनके कारण नदियो मे मिलने वाली मलिनताये इन पर्वतीय प्रदेशो के जल, वायु, भूमि और आकाश मे निरन्तर प्रदूषण को बढा रहे हैं। इससे इस क्षेत्र के पर्यावरण मे निरन्तर परिवर्तन भी उत्पन्न हो रहा है। अत आवश्यक है गगा नदी के उद्गम इस क्षेत्र के पर्यावरण का समुचित अध्ययन करके, प्रदूषण को रोकने के उपाय किये जाये तथा यहा के जलस्रोतो, वनस्पतियो, खनिजो आदि का समुचित प्रकार से दोहन करके उसका उपयोग देश-वासियो की खुशहाली के लिये किया जाये।

वाल्मीकि ने भगीरथ के माध्यम से गगा के स्वर्ग से अवतरण की कल्पना करके उसमे जिस पावनता की, सुख-समृद्धि की, त्रिविध दोष निवारण की कल्पना की थी, आज पुन आवश्यकता हो गई है कि कोई नया भगीरथ उस सम्पूर्ण गगा घाटी का अध्ययन करके प्रदूषण के दोषो का निवारण करे और यह गगा इस देश के वासियो के तन-मन के तापो का निवारण करके सबको सुखी-समृद्ध करे।

----

# कुछ घरेलू नुस्खे

**चन्द्रप्रकाश**, प्रयोगशाला सहायक, वनस्पति विज्ञान विभाग
गुरुकुल काँगडी विश्वविद्यालय

वर्तमान युग मे रोगो के उपचार के लिए एव स्वस्थ बने रहने के लिए नाना प्रकार की औषधियो का प्रयोग हो रहा है। इनमे से अनेक अ ग्रेजी औषधियो के गम्भीर दुष्प्रभाव (Side Effects) देखने मे आते हैं। हमारे देश मे ऐसे कितने ही घरेलू नुस्खे हैं जो अनेक प्रकार के रोगो को दूर करने के लिए पुराने समय से सफलतापूर्वक प्रयोग मे लाये जाते रहे है। उनकी एक अन्य विशेषता यह भी है कि उनके कोई दुष्प्रभाव (Side-Effects) नही है।

प्रस्तुत लेख मे केवल कुछ घरेलू नुस्खे दिये जा रहे है :—

१ जुकाम –(अ) तुलसी के पत्ते २० ग्राम, काली मिर्च २ ग्राम, दालचीनी २ ग्राम, सौंठ २ ग्राम, लौंग ५, और तेजपात १ ग्राम, गुड स्वाद के अनुसार ५०० ग्राम पानी मे पकाये, जब पानी आधा रह जाए तो प्रयोग मे लाएँ।

(ब) १० बताशे, ५ काली मिर्च १०० ग्राम पानी मे पकाकर पीये।

२ खासी:–(अ) लौंग, अनार के छिलके का चूर्ण शहद से चाटे।

(ब) लहसुन भूनकर शहद मे चटाये।

(स) यदि पान का प्रयोग करते हो तो पान मे अजवायन रखकर उसका रस चूसे।

(द) हल्दी दूध मे उबालकर पिये।

३ नजला :– ५० ग्राम काली मिर्च, १०० ग्राम तुलसी के पत्ते, २५ ग्राम काला नमक, १० लौंग, आदि को पीसकर छोटी-छोटी गोलियाँ बना ले और प्रातः-साय और रात्रि मे गर्म जल से प्रयोग करे।

४. सफेद दाग.–(अ) बाकची ३ ग्राम, मूली के बीज २ ग्राम, सीपी की भस्म २ ग्राम, सिरका २० मिली०। उपरोक्त मे से प्रथम तीनो चीजो को अच्छी प्रकार से पीसकर फिर सिरके पेस्ट बनाकर सफेद दाग पर लगाकर करीब दो घण्टे धूप मे बैठे। साबुन लगाकर न नहाये।

(ब) चाक्सू के बीज, नर कचूर, रसूवत और सफेद कत्था, प्रथम तीनो चीजे बराबर मात्रा में पीसकर, कत्था पानी मे भीगो दे। जब खूब फूल जाए तो पेस्ट बनाकर प्रयोग मे लाएँ।

५ भूख कम लगना, तथा कमर दर्द :—पीपल बडी, सौंठ, काली मिर्च और मेथी चारो चीजे बराबर मात्रा मे लेकर पीसकर चूर्ण बनाकर शीतल जल से प्रयोग करे। यदि पेट साफ न होता हो तो गर्म जल का प्रयोग करे।

६ जोडो मे दर्द .—घी क्वार का रस १०० ग्राम, ५० ग्राम शहद मे मिलाकर ८-१० दिन धूप मे रखे फिर उसमे लगभग ५० ग्राम अजवायन पीसकर मिला लें। फिर २ ग्राम प्रात-सायकाल प्रयोग करे।

७. मच्छरो से सुरक्षा —२०० ग्राम सरसो का तेल तथा १०० ग्राम नीबू के पत्ते, तेल मे डालकर पकाये। जब तेल की मात्रा आधी रह जाए, उतार ले। रात को सोने से पूर्व हाथ-पैरो और चेहरे पर लगाकर सोये मच्छर नही काटेगे।

८ चाकू आदि से कटने पर —अनेक बार घरो मे सब्जी आदि काटते समय चाकू से कट जाता है, यदि गहरा भी कट जाए तो घबराना नही चाहिए। घरो मे आम के अचार का मसाला होता ही है तुरन्त बाध देना चाहिए फिर किसी एन्टीसेप्टिक की आवश्यकता नही चाहे पानी मे भी भीगे। घाव ठीक तो होगा ही अग पर निशान भी नही बनेगा। परन्तु खोले तब ही जब आश्वस्त हो जाये कि घाव ठीक हो गया है।

—०—०—

# टिहरी बाँध : पर्यावरण एवं विकास (तथ्यात्मक विवेचन)

—डा० बी० डी० जोशी
अध्यक्ष
जन्तु विज्ञान विभाग,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय,
हरिद्वार ।

उत्तर प्रदेश मे टिहरी गढवाल मे निर्माणाधीन टिहरी बाध समूचे देश व विश्व मे चर्चा का विषय बन गया है। टिहरी बाँध के निर्माण को लेकर समूचे देश के वैज्ञानिको, पर्यावरणप्रेमियो, पत्रकारो और बुद्धिजीवियो मे मतभेद है । कुछ इसके निर्माण के पक्ष मे है, व कुछ बाँध निर्माण के विरोध मे। जबकि बाँध निर्माण का कार्य आधे से ज्यादा हो चुका है । टिहरी बाँध का निर्माण टिहरी गढवाल मे भागीरथी तथा भिलगाना नदियो के सगम से कुछ नीचे हो रहा है। परन्तु अब अनेक प्रकार के मतान्तरो के कारण बहुउद्देश्यीय टिहरी बाध परियोजना अनिश्चितता के घेरे मे है ।

बांध-स्थल टिहरी हो क्यो ?

टिहरी मे बाध बनाने की सिफारिश सन् १९४८ मे सबसे पहले अधिकृत रूप से की गयी थी । साठ के दशक मे इस क्षेत्र का विस्तृत अध्ययन करने के उपरान्त बाध बनाने के लिए टिहरी को उपयुक्त क्षेत्र घोषित किया गया। मुख्य कारण यह था कि टिहरी तीन तरफ से पर्वतो से घिरी हुई घाटी का रूप है व इस क्षेत्र मे आसानी से बाँध बनने की सम्भावना बनती है । विगत दो दशको से प्राय प्रति वर्ष ही लेखक को भागीरथी तथा अलकनन्दा घाटियो मे मे जाने के अवसर मिलते रहे हैं। टिहरी बाँध को प्रत्येक चरण से आगे बढते-बनते देखा है। हमेशा ही यह विचार आता रहा है कि भागीरथी के इस समर्थ हिमालय क्षेत्र के जलगम को जो पानी मानसून द्वारा प्रतिवर्ष मिलता है, यदि उसे हम सचित कर पाते तो हजारो हाथो को, अनेकानेक उद्योगो, लाखों घरो को प्रकाश और करोडो को भरपेट भोजन से तृप्त कर सकते ।

भू–गर्भीय दृष्टि से स्थल की क्या स्थिति है, भूपटल की सरचना पानी के विशालकाय भण्डारण हेतु उपयुक्त है अथवा नही, यह तो विषय-विशेषज्ञ ही बता सकते हैं, और यही मूलत विवाद का वर्तमान कारण है। परन्तु यह स्पष्ट है कि प्राकृतिक जल सचयन और उपयोग हेतु हमारे पास इससे अधिक उपयुक्त स्थान हिमालय की इन घाटियो मे उपलब्ध नही है। टिहरी बाध परियोजना के स्थल की भूगर्भीय परिस्थिति क्या है, इसे अन्तिम रूप से कैसे कहा जा सकता है? निश्चय ही हमारा ज्ञान श्रेष्ठता के अन्तिम एव उच्चतम शिखर पर नही है। किसी भी विषय मे नही है। अत यदि हमारा आज का श्रेष्ठतम वैज्ञानिक भी अपनी किसी भी प्रकार की राय देता है तो उसे हम अन्तिम राय तो नही ही कह सकते। इस क्षेत्र की सबसे बडी विशेषता होगी मानसूनी जल का भरपूर सदुपयोग। साल भर विद्युत उत्पादन, वर्ष भर हजारो उद्योगों हेतु विद्युत तथा बाढ नियन्त्रण हेतु श्रेष्ठतम उपाय।

## टिहरी का इतिहास :

टिहरी नगर की स्थापना २८ दिसम्बर सन् १८१५ मे महाराजा सुदर्शनशाह ने करायी थी। १४ मई १८०४ मे सुदर्शनशाह के पिता प्रद्युम्नशाह खुडबुडा (देहरादून) मे गोरखो से लडाई मे लडते हुए वीरगति को प्राप्त हुए। नेपाली राज्य के सेनापति अमरसिंह थापा ने कुछ समय तक टिहरी मे राज किया फिर अग्रेजो से गोरखो की हार हुई। इसी के पश्चात् सुदर्शनशाह व अग्रेजो मे सिगोली की सन्धि हुई। सुदर्शनशाह को टिहरी व उत्तरकाशी का राजा बनाया गया और पौडी व चमोली को अग्रेजो ने हस्तगत कर लिया। यहाँ पर नदियो के सगम होने के कारण इसे 'त्रिहरी' का नाम दिया गया जो बाद मे टिहरी कहलाया। शाह वश के बाद टिहरी पर पवार वशी राजाओ की छ पुश्तो ने राज किया।

## टिहरी बाध परियोजना :

टिहरी क्षेत्र को बाध निर्माण के लिए उपयुक्त पाये जाने के बाद टिहरी बाँध परियोजना सन् १९६९ मे बनी थी। सन् १९७` मे योजना आयोग ने इस परियोजना को स्वीकृति दी तथा सन् १९७६ मे उत्तरप्रदेश सरकार ने टिहरी बाध परियोजना को स्वीकृति दी। इस बाध के बन जाने पर भारत विश्व का पहला देश होगा, जहा इतनी ऊंचाई पर एक बडी ऊर्जा शक्ति वाला बाँध होगा।

टिहरी बांध ऋषिकेश से लगभग ८५ किलोमीटर दूर भागीरथी और भिलगाना नदी के सगम से लगभग १.५ किलोमीटर नीचे की ओर बनाया जा रहा है। इस बाध की ऊचाई २६०.५ मीटर होगी व इसका निर्माण कक्रीट व चिकनी मिट्टी से

होगा। बाध के शीर्ष की चौडाई २० मीटर, लम्बाई लगभग ५७५ मीटर तथा शीर्ष सतह ३३६ ५ मीटर होगी। सन् १६७२ मे टिहरी बाध से ६५० मेगावाट शक्ति की परियोजना बनायी गयी थी तथा इसके निर्माण कार्य मे २०० करोड रुपये की राशि का निर्धारण किया गया। परन्तु अब टिहरी बाध लगभग २४०० मेगावाट शक्ति वाली एक विशाल योजना है और इस पर सम्भावित व्यय ३,००० करोड रुपये होने की सम्भावना है तथा अब तक इस बाध पर लगभग ५०० करोड रुपये की राशि व्यय हो चुकी है।

टिहरी बाध के निर्माण मे बने जलाशय का फैलाव भागीरथी नदी मे ४४ किलोमीटर तक एव भिलगना नदी मे २५ किलोमीटर तक होगा। इस जलाशय का सामान्य क्षेत्रफल ४२ वर्ग कि० मी० होगा, किन्तु मानसून काल मे यह क्षेत्रफल लगभग ४८ वर्ग कि० मी० होगा। इस जलाशय मे पानी भरने के कारण टिहरी नगर व २२ गाव पूर्ण रूप से एव आसपास के लगभग ७० गाव आशिक रूप से डूबेगे।

टिहरी बाध परियोजना के अन्तर्गत तेज जल-प्रवाह वाली चार सुरगे (टी-१, टी-२, टी-३ एव टी-४) का निर्माण पूर्ण हो चुका है तथा इस समय 'काफर बाध' के प्रथम चरण का निर्माण लगभग १२ ६१ करोड रुपये की लागत से शीघ्र ही पूरा किया जाना है। वस्तुत यह कार्य १५ जुलाई १६६० तक अर्थात् मानसून के पूर्ण प्रभावकाल से पूर्व ही समाप्त हो जाना चाहिए क्योकि इससे पहले नदी मे पानी कम होता है। इस कार्य को करने के लिए मिट्टी व पत्थरो का छोटा-सा अवरोध नदी के बहाव मार्ग मे खडा करके नदी को दक्षिणी किनारे की टी—३ एव टी—४ सुरगो मे कर दिया गया है। बहाव मार्ग बदलने के कारण नदी सूख गयी है व वहा पर नदी की २०-३० मीटर की खुदाई करके इसमे चिकनी मिट्टी एव कक्रीट भरा जाना है।

टिहरी बाध परियोजना के अन्तर्गत बनायी गयी सुरगो का व्यास ११ मीटर है। यह मुख्यत भागीरथी के पानी को मोडने के लिए बनायी गयी है। और इन सुरगो का दूसरा मुख्य कार्य जलप्रवाह को तेज करना होगा। टिहरी बाध की सक्रिय सचयन क्षमता २६१ ५० करोड घन मीटर होगी।

## टिहरी बाध परियोजनान्तर्गत विस्थापन एव पुनर्वास

टिहरी बाध बनने के कारण इस क्षेत्र के जलमग्न हो जाने से १२,००० के लगभग टिहरी नगर के निवासी एव लगभग ३४,००० ग्रामवासी विस्थापित किए जा रहे हैं। टिहरी नगर एव डूब क्षेत्र के गाव, भूमि व भवनो का अध्याप्तिकरण किया

जा रहा है। नया टिहरी नगर पुराने टिहरी नगर से लगभग २६ कि०मी० की दूरी पर बसाया जा रहा है। विस्थापन एव पुनर्वास योजना के अन्तर्गत जो ग्रामीण व भूस्वामी भूमि के बदले भूमि लेना चाहते हैं, उन्हे देहरादून मे वन-भूमि कृषि योग्य बना कर दी जा रही है। देहरादून मे डोईवाला के निकट भानियावाला, रायवाला, तथा हरिद्वार जनपद मे पथरी ब्लाक मे पुनर्वास योजना के अन्तर्गत विस्थापितो को बसाया जा चुका है व कुछ को बसाया जा रहा है। विस्थापितो को सहायता दो प्रकार मे दी जायेगी— या तो भूमि के बदले भूमि और या फिर भूमि के बदले पैसा। निजी भवनो का मूल्य वर्तमान निर्माण दरो पर निकाला जायेगा। इस मूल्य का भवन की आयु के आधार पर अवमूल्यन कर प्रतिकर की धनराशि दी जायेगी। प्राईवेट, सार्वजनिक सस्थानो (धर्मशाला, स्कूल, कार्यालय) इत्यादि के भवनो के लिए अनुग्रह अनुदान राशि भवनो के अनुसार ही दी जानी है। इसके लिए निम्न व अधिकतम सीमा लागू नही होगी।

टिहरी नगर व गाव के भू-स्वामियो को निजी भूमि का प्रतिकर पाच रुपया प्रति वर्गगज की दर से दिया जायेगा। निजी भूमि का प्रतिकर भूमि अध्याप्ति नियमों के अनुसार दिया गया है अथवा दिया जाना है। भू-स्वामी यदि भूमि के बदले भूमि चाहते हैं तो उनको जितनी भूमि उनके पास थी, उसी के बराबर वन-भूमि देहरादून जिले मे कृषि योग्य बना कर दी जा रही है। किसी भी परिवार को दो एकड़ से कम और साढे बारह एकड से अधिक भूमि नही मिलेगी। ग्रामीण क्षेत्र मे भूमिहीन कृषि श्रमिक परिवारो को भी दो एकड भूमि प्रति परिवार दिया जाना निश्चित किया गया है। प्रत्येक विस्थापित परिवार को अपना सामान, पशु इत्यादि को अपने नये निवास पर ले जाने के लिए विस्थापित अनुदान भी दिया गया है, जो परिवार भूमि के बदले भूमि लेकर पुनर्वास स्थल पर बसे हैं, उन्हे कृषि कार्य आरम्भ करने हेतु भी आर्थिक सहायता प्रति परिवार दी जा रही है। नये पुनर्वास स्थलो पर स्कूल, डाकघर, अस्पताल इत्यादि भी बनाये जायेगे। पेयजल एव सिंचाई की सुविधा प्रदान करने की व्यवस्था की बाते भी की जा रही हैं।

टिहरी बाध परियोजना के कारण विस्थापित टिहरी नगरवासी व ग्राम-वासियो मे से अधिकाश विस्थापितो को पुनर्वास प्रस्तावित अथवा प्रदान की जा चुकी है व शेष जो पुनर्वास सुविधा से अभी तक वचित हैं, उन्हे पुनर्वास सुविधा शीघ्र ही देने के पूर्ण प्रयास जारी हैं।

टिहरी बाध परियोजना के अन्तर्गत विस्थापितो मे से अधिकांश परिवार शासन से मुआवजा भी ले चुके हैं। प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि आज आमरण अनशन पर बैठने वाले विगत दशक मे चुप क्यो थे, तथा अचानक ही इनका प्रकृति प्रेम ज्वार की तरह क्यो बढ़ने लगा। इसे अन्तर्राष्ट्रीय मुद्दा बनाने की चेष्टा करना देश के उस

प्रबुद्ध वैज्ञानिक तथा तकनीकीवर्ग के साथ अन्याय होगा, जिसने लगभग एक दशक के समय मे अन्तर्राष्ट्रीय मानदण्डो तथा उपलब्ध ज्ञानविज्ञान का भरपूर उपयोग करते हुए योजना का ब्लू-प्रिन्ट तैयार किया और इसे सम्पूर्ण सफलता की ओर ले जाने के लिए कटिबद्ध हैं। दूसरी ओर आन्दोलनकर्त्ताओ की प्राय तकनीकि पृष्ठभूमि नही रही है। सामाजिक कार्यकर्ता, पर्यावरणजिज्ञासु, पर्यावरणप्रेमी तथा समाज के राष्ट्रीय हितो को लेकर जन-जागरण करना, तथा सरकार और जनता के बीच विकास कार्यों मे अपनी सूझबूझ तथा अनुभवो के आधार पर सम्पर्क कायम करके विकास को एक सही दिशा देने का प्रयास करना एक नितान्त ही अलग क्षेत्र है तथा तकनीकि वैज्ञानिक एव आर्थिक मसलो मे वैचारिक मतभेद पैदा करना एक दूसरा ही क्षेत्र है। क्या हम यह मान लें कि बाधविरोधी पर्यावरणप्रेमीजन हमारी सरकार के उस वैज्ञानिकवर्ग से अधिक ज्ञान सम्पन्न है, जिसने टिहरी बाध योजना के ब्लू-प्रिन्ट तैयार किए होगे ? सरकार बिना सोचे समझे करोड़ो लोगो के भविष्य को अनदेखा कर कोई विकास योजना बनायेगी, यह विचार ही हास्यास्पद है। बाध की वजह से जितनी भी भूमि तथा वन जलमग्न होने जा रहे है, वह पैदा की जाने वाली उर्जा के सापेक्ष नगण्य हैं, सत्य तो यह है कि उस क्षेत्र मे वन नाममात्र को ही है। योजना विरोधी कई प्रबुद्धजन प्राय सरकार की वन नीति तथा यूकेलिप्टस रोपण अभियान का मुखर विरोध करते रहे है, लेकिन उनके पास उन योजनाओ का कोई विकल्प कभी नही रहा है। अत पर्यावरण तथा विस्थापन का हौवा खडा कर एक समृद्धिशाली योजना को—जिसे आज से ५–६ वर्ष पूर्व ही पूर्ण हो जाना चाहिए था—अब और अधिक समय के लिए टालना—हमारी दृष्टि से एक बडी भूल और अदूरदर्शिता ही होगी।

## टिहरी बाध परियोजना विवादास्पद क्यो ?

योजनान्तर्गत आज जब बाध निर्माण का लगभग आधा कार्य हो चुका है, तब भी विवाद उत्पन्न किए जा रहे है कि टिहरी मे इतनी अधिक ऊचाई वाला बाध बनना चाहिए या नही। मतभेद केवल वैज्ञानिको, इजीनियरो, पर्यावरण वैज्ञानिको व राजनैतिक व्यक्तियो तक ही सीमित नही है, बल्कि आम जनता मे भी सम्पूर्ण तथ्यो के अभाव मे विवाद है, कुछ का कहना है कि बाध बनना चाहिए, यदि विकास करना है और कुछ का कहना है कि बाध बनने से यदि किसी कारण–वश कुछ दुर्घटना होती है तो सम्पूर्ण गगाघाटी का विनाश सुनिश्चित है। इसी विवाद के कारण स्वय टिहरी की जनता भी दो गुटो मे बट गयी है। एक खेमा बाँध बनाये जाने का समर्थन करता है तो दूसरा खेमा इसका विरोध करता है। लेकिन दुर्घटना कही भी घट सकती है, प्राकृतिक प्रकोप दिल्ली मे भी हो सकता है। युद्धकाल मे राष्ट्र की कोई भी सम्पदा सुरक्षित नही कही जा सकती।

टिहरी बाध का विरोध सम्भवत: सर्वप्रथम सन् १९६५ मे सामने आया जब यह कहा गया कि—यदि टिहरी बाध का निर्माण होता है तो टिहरी का राजमहल व सस्कृति जलमग्न हो जायेगी और ऐसे विकास कार्य जो हमारी सस्कृति पर आघात हैं, नही अपनाये। इसके पश्चात् सन् १९६८ मे श्री विद्यासागर नौटियाल की अध्यक्षता मे श्री रामेश्वरनन्द सकलानी व श्री चन्द्रसिंह असवाल ने टिहरी बाध का विरोध किया। सन् १९८५ मे टिहरी बाध विरोधी सघर्ष समिति ने सर्वोच्च न्यायालय मे एक याचिका दायर की जो अभी तक विचाराधीन है। टिहरी बाध परियोजना के विरोध का समर्थन बाबा आम्टे, स्वामी अग्निवेश, बाबा नागार्जुन व पर्यावरणप्रेमी प्रसिद्ध चिपको नेता श्री सुन्दरलाल बहुगुणा सरीखे प्रबुद्ध एव जाने-माने समाजसेवी लोग कर रहे हैं।

दिसम्बर १९८९ तथा जनवरी १९९० मे श्री सुन्दरलाल बहुगुणा, टिहरी बाँध के निर्माण को रोकने की माँग को लेकर अनशन पर बैठे। लेखक का अपना विचार है कि इस प्रकार का विरोध विकास के पक्ष मे दुर्भाग्यपूर्ण अवरोधी घटना ही है। केन्द्रीय पर्यावरण व वन मत्री मेनका गाधी व राज्य सरकारो की अपील का श्री बहुगुणा के आमरण अनशन पर कोई असर नही हुआ और तब सरकार ने बाँध निर्माण मे अस्थायी रोक लगाकर श्री बहुगुणा को बातचीत के लिए दिल्ली आमन्त्रित किया। और अब समस्त प्रकरण एक उच्च समिति को सौपा हुआ है। राजनैतिक दल दो भागो मे बट गये हैं बाद मे पुर्नविचार के उपरान्त बाध निर्माण कार्य पुन चालू कर दिया गया, यही उचित था।

टिहरी की आम जनता को कई परेशानियो का सामना करना पड रहा है, क्योकि सरकार व नगर प्रशासन का ध्यान पूरी तरह से बाँध की ओर केन्द्रित है तथा इस कारण से नगर मे नागरिक सुविधाओ, शिक्षा व अस्पताल आदि मे कोई व्यय नही किया जा रहा है। जहा टिहरी की जनता स्वस्थ वातावरण मे जीने की आदी रही है, वहा पर उन्हे आजकल धूल भरी हवा व गाद भरे पानी का उपभोग करना पड रहा है।

सन् १९८१ मे बाँध की स्थिरता का अध्ययन वाडिया इस्टीट्यूट ऑफ हिमालयन जियालोजी, देहरादून को सौंपा गया था। इस्टीट्यूट की रिपोर्ट के अनुसार टिहरी का यह क्षेत्र इतने विशाल बाध के लिए उपयुक्त नही है। रिपोर्ट मे यह भी कहा गया था कि भयकर भूस्खलन होने का खतरा हर समय बना रहेगा। रिपोर्ट के अनुसार जिस बाँध की उम्र १०० साल से अधिक बतायी जा रही है, वस्तुत ३०–४० वर्ष से अधिक नही होगी। वह भी तब जब भूस्खलन न हो। क्योकि पूर्वानुमान मे यह कहा गया था कि बाँध मे गाद (सिल्ट) भरने की वार्षिक दर ८१,३०० क्यूबिक मीटर थी, जो कि अब इस्टीट्यूट द्वारा सशोधित गणना के अनुसार १,५४,९०० क्यूबिक मीटर अर्थात् दुगनी हो गयी है। परियोजना निर्माण क्षेत्र मे पिछले ८० वर्षों मे लगभग

३७ बार हल्के भूकम्प आ चुके हैं। अगर इन तथ्यो पर ध्यान केन्द्रित किया जाये तो निश्चित ही इस बाँध से होने वाले लाभो पर प्रश्नचिन्ह लग जाते है कि विकास की कितनी कीमत चुकानी पड सकती है।

दूसरी ओर परियोजना से सम्बद्ध सोवियत सघ के प्रमुख विशेषज्ञ श्री डेवीडोव ने एक प्रेस विज्ञप्ति मे बताया कि बाँध निर्माण की सम्पूर्ण प्रक्रिया का निर्णय, उसकी मजबूती और विश्वसनीयता, भूकम्प के प्रभाव, और गाद भरने की दर व परिस्थितियो, निर्माण की लागत तथा पर्यावरण की सवेदनशीलता जैसे मुद्दो का पूरा ख्याल रख कर ही लिया गया है। परियोजना के चीफ डिजाईनर तथा रुडकी मे टिहरी हाईड्रो डैवलपमेन्ट कारपोरेशन लिमिटेड के कार्यकारी निदेशक श्री बी० एल० जटान, का कहना है कि बाँध की अक्षुण्णता की न्यूनतम अवधि १०० साल होगी, जबकि जलग्रहण क्षेत्रो मे निरन्तर सुधार से यह अवधि १६० साल तक हो सकेगी।

यदि टिहरी बांध की तुलना हिमालय पर्वत की पश्चिमी शृखलाओ मे बने बाँधो से करे तो स्थिति स्पष्ट होती है जो निम्न प्रकार से है —

| क्र स बाँध का नाम | ऊचाई (मी) | जल सचयन क्षमता (मिलियन क्यू मीटर) | जलाशय क्षेत्रफल (वर्ग कि मी) |
|---|---|---|---|
| १—तारबेला (पाकिस्तान) | १४३.०० | १३६६०.०० | २८०.०० |
| २—भागला (पाकिस्तान) | १३८.०० | ७२५ ०० | १६० ०० |
| ३—भाखडा (हि० प्र०) | २२६ ०० | ६६२१.०० | १६६.०० |
| ४—व्यास (हि० प्र०) | १३३.०० | ८५७० ०० | २६० ०० |
| ५—पन्डोह (हि० प्र०) | ७६ ०० | ४१ ०० | १ ६५ |
| ६—रामगगा (उ० प्र०) | १२८ ०० | २४४२ ०० | ७८ ०० |
| ७—टिहरी (उ० प्र०) निर्माणाधीन | २६०.५० | ३५४०.०० | ४२.०० |
| ८—थीन (पजाब) निर्माणाधीन | १६०.०० | ३२८०.०० | ३७.६ |

प्रथम छ बाँध, टिहरी जैसी पहाडियो पर ही बनाये गये हैं, व अपने-अपने क्षेत्र के विकास करने मे खरे उतरे है। जैसे कि कहा जा रहा है कि टिहरी बाँध बनने से पहाडो मे रेगिस्तान बन जायेगा, यह तथ्य बिल्कुल गलत साबित है। क्योकि जहा भी ये बाँध बने हैं, वहा पर ऐसी सम्भावना के लेशमात्र भी चिन्ह नही हैं।

बाँध निर्माण से सम्बन्धित अधिकारियो के अनुसार यदि अब बाँध का निर्माण कार्य बद किया जाता है तो इस पर हुआ लगभग ५०० करोड रुपया तो व्यर्थ जायेगा ही बल्कि सभी कार्यों एव अनुबन्धनो को बन्द करने के लिए १०० करोड रुपये और व्यय करने पडेगे तथा स्थानीय जनता को बहुत विषमताओ का सामना करना पड सकता है। अत टिहरी बाध निर्माण का विरोध अब इस स्थिति मे करना बिल्कुल उच्चित नही है।

जहा तक भूकम्प से बाँध को खतरे की बात है तो बाँध निर्माण का तकनीकि ज्ञान अब इतनी उन्नति कर चुका है कि किसी भी भूकम्प के झटके झेलने योग्य ऊचा से ऊचा बाँध बनाया जा सकता है। विभिन्न देशो मे अत्यधिक भूकम्पीय क्षेत्र मे पहले भी कई विशाल बांध बनाये जा चुके है, जो कि सही कार्य कर रहे है। ये विशाल बांध जो कि भूकम्पीय क्षेत्र मे बनाये गये हैं, इस प्रकार से है :—

| क्र स | बाँध का नाम | देश | ऊचाई (मी०) | रिक्टर स्केल पर भूकम्पीय सवेदनशीलता |
|---|---|---|---|---|
| १— | रमून | रूस | ३३५ ०० | ६ |
| २— | न्यूरेक | रूस | ३०० ०० | ६ |
| ३— | ओरोविले | अमेरिका | २३२.०० | ७ |
| ४— | आयावाकिक | टर्की | १७५ ०० | ८ |
| ५— | चिकासिन | मैक्सिको | २६४ ०० | ७ |
| ६— | केवन | टर्की | २०७ ०० | ७ |
| ७— | तारबेल | पाकिस्तान | १४५ ०० | ६ |
| ८— | होडा | वैनिजुएला | १३० ०० | ११ |
| ९ — | मैवोरो | जापान | १३१.०० | १० |
| १०— | भाखडा | भारत | २२६ ०० | ७ |
| ११— | टिहरी (निर्माणाधीन) | भारत | २६० ०० | ६ |

विश्व मे उपरोक्त सभी ११ विशाल बाँध भूकम्पीय क्षेत्रो के अन्तर्गत ही बनाये हुए है, व अभी तक किसी भी बाँध को भूकम्पीय परिकम्पन के कारण क्षति नही पहुची है और जिन बाँधो को भूकम्पीय परिकम्पन के कारण नुकसान हुआ है वे या तो उन्नीसवी शताब्दी के अन्त मे या फिर बीसवी शताब्दी के आरम्भ मे ही क्षतिग्रस्त हुए। जब

बाँध निर्माण का तकनीकि ज्ञान अविकसित था तथा बाँध शहरो की जलपूर्ति के लिए छोटे-छोटे अभियन्ताओ द्वारा निर्मित किए जाते थे। सरकार द्वारा उपलब्ध सूचनाओ के अनुसार टिहरी बाँध के विकास मे अब भारतवर्ष के सभी सम्बन्धित सस्थाओ के विशेषज्ञो की राय ली गयी है, जो अपने क्षेत्र मे अद्वितीय हैं। टिहरी बाँध का डिजाईन पूर्ण रूप से सुरक्षित कहा जा रहा है।

टिहरी बाँध परियोजना का हल केवल वैज्ञानिक व इजीनियर्स ही सही-सही बता सकते हैं। अत समाजसेवी सस्थाओ व राजनैतिक दलो को इस विषय मे अपनी काल्पनिक तकनीकि राय देने का कोई औचित्य स्पष्ट नही होता। अत. हमे इस तथ्य को स्वीकार करके ही चलना चाहिए कि इसके बारे मे वैज्ञानिको व इजीनियरो से बेहतर कोई नही सोच सकता और न ही सही फैसला दे सकता है। अत विवाद को पूर्ण रूप से विशेषज्ञो पर ही छोड देना उचित है। वरना स्थिति सुधरने के बजाये बिगड सकती है। क्योकि जलूस निकालने से, भूख-हडताल करने से, अनशन करने से किसी तकनीकी समस्या का हल नही खोजा जा सकता।

परियोजना के उपेक्षित आयाम :—

इस प्रकार की किसी भी विशाल परियोजना के बनने पर स्थानीय पर्यावरण मे उथल-पुथल होना, कई महत्वपूर्ण बिन्दुओ का उपेक्षित होना तथा स्थानीय जनता को विस्थापन एव जन्मभूमि वियोग के दुख झेलना, अपरिहार्य हो जाता है। तब भी सामान्य दृष्टि से जिन तथ्यो के प्रति सचेतन रहने की अपेक्षा की जाती है, ऐसे कई तथ्यो को या तो नजरअन्दाज कर दिया गया है, अथवा उन पर अभी अपेक्षित कार्यवाही होनी शेष है, इस दृष्टि से निम्न तथ्य विचारणीय हो जाते है —

(१) टिहरी बाँध स्थल सेस्मिक क्षेत्र मे आता है, इस तथ्य को नकारा नहीं जा सकता, परन्तु बाँध की ऊचाई तथा बाँध के 'रौक फिल' बन्धन के पारस्परिक अनुपात को सुदृढ करने हेतु क्या सावधानियाँ बर्ती गयी हैं, यह स्पष्ट नहीं है।

(२) भागीरथी का ऊपरी जलागम क्षेत्र अत्याधिक भू-क्षरण का क्षेत्र है अत. सिल्टेशन को रोकने, बाँध मे गाद भरने की दर को कम करने और बाँध की अपेक्षित आयु को बढाने मे छोटे-छोटे अवरोधक बन्धो का ऊपरी जलागम क्षेत्र की समस्त सहयोग छोटी-छोटी पहाडी नदियो पर बनना आवश्यक होगा, परियोजना मे इसकी व्यवस्था स्पष्ट नही है अथवा इसका प्रावधान ही नही है ? जो भी हो, यह एक अत्यन्त गम्भीर सरचना होगी। अब और भी ज्यादा क्योकि आने वाले वर्षों मे इस

क्षेत्र मे सरकारी सद्प्रयासो के बावजूद और भी अधिक वन कटाव को रोका नही जा सकेगा। अत भू-क्षरण की गति बढेगी, विकास कार्यों हेतु भू-खनन बढ रहा है, तथा टूरिज्म भी बढ रहा है।

(३) इस क्षेत्र मे नदियो मे मछलियो के आवागमन मे ऐसे बाध एक बाधा हैं, पहले ही हिमालय क्षेत्र से 'माहसेर' सरीखी मछली की श्रेष्ठतम किस्म लुप्त होने की स्थिति मे पहुच चुकी है, अब यह समस्या और भी गम्भीर हो जायेगी, क्योकि मत्स्य भ्रमण पथो का इस बाध शृखला मे कोई स्थान नही है। हाँ बाँध से तो मत्स्य पालन उद्योग की बहुत अधिक उत्पादन की क्षमता हैं, पर भागीरथी के निचले क्षेत्र से 'माहसेर' सरीखी मछलियो का हमेशा-हमेशा के लिए समाप्त हो जाना निश्चित हो जायेगा।

(४) टिहरी बाँध क्षेत्र मे किसी प्रकार की भू-स्थलीय विकृति पैदा होने पर या दुर्घटनावश बाँध के टूटने पर मैदानी क्षेत्रो मे जो तबाही हो सकती हैं उसके बचाव के लिए स्थान-स्थान पर अवरोधक बनाने होगे, चैक डैम, की तरह ही तथा निचली घाटियो मे जलप्रवाह मे दिशापरिवर्तन की स्थितियाँ भी पैदा करनी होगी।

(५) समस्त ऊपरी तथा निचले क्षेत्र मे स्थानिक प्रजातियो का विशाल वृक्षारोपण होना आवश्यक है। इस विषय मे मौखिक आश्वासनो के अतिरिक्त अभी तक कोई ठोस कदम नही उठाया गया है।

टिहरी बाँध परियोजना से लाभ :—

टिहरी बाँध परियोजना एक बहुउद्देशीय विशाल जल-विद्युत ऊर्जा शक्तिवाली परियोजना है, जिससे निम्नलिखित लाभ होगे :—

१—टिहरी बाँध परियोजना से ३५६.७० करोड यूनिट वार्षिक विद्युत उत्पादन होगा। इस तरह से प्रदेश मे विद्युत की पूर्ति होगी व उद्योग स्थापित करने मे सहायता होगी। जिसका फायदा बेरोजगारो को होगा। ३५६.७० करोड यूनिट मे करीब १५०० उद्योग लग सकते हैं तथा उद्योगो मे लगभग ४० लाख बेरोजगारो को रोजगार की सुविधा उपलब्ध हो सकती है। उत्तराखण्ड के अधिकाश क्षेत्रो मे गांव-गाव मे बिजली उपलब्ध करायी जा सकेगी। तथा स्वरोजगार के लिए बेरोजगारो को कुटीर उद्योगों के लिए विद्युत सुलभ की जा सकेगी।

२—टिहरी बाँध के बनने से २.७ लाख हैक्टेयर भूमि सिंचित हो सकेगी, जिससे देश मे अतिरिक्त अनाज का उत्पादन कर निर्यात किया जा सकता है। तथा देश खाद्य पदार्थों व अनाज मे आत्मनिर्भर होगा।

३—बाँध बन जाने के कारण क्षेत्र मे पर्यटन स्थल बना कर क्षेत्र का विकास किया जाना है, जिससे राज्य सरकार व केन्द्र सरकार दोनो ही लाभान्वित होगे। पर्यटन स्थल बनने से उत्तराखण्ड की संस्कृति और उभर कर सामने लायी जा सकती है।

४—टिहरी बाँध बनने के बाद लुप्त होती मत्स्य प्रजातियो की सुरक्षा को विकसित किया जायेगा, मतस्य पालन के लिए २८७ लाख एकड़ फीट पानी उपलब्ध कराया जा सकेगा।

५—टिहरी बाँध बन जाने से विद्युत सचालित 'रोप वे' गगोत्री, जमनोत्री, बद्रीनाथ, केदारनाथ व फूलो की घाटी के लिए बनायी जा सकती है, जिससे यात्रियो को बहुत सुविधा होगी तथा यात्रा करने मे पैसा भी बचेगा और समय भी, और इससे पर्वतीय जनता की अर्थव्यवस्था भी सुधरेगी।

६—विद्युत उत्पादन बढने से क्षेत्र के लकडी उद्योग को भी फायदा होगा, जो लकडिया (चीड, देवदार, साल, सागौन, खैर, तून आदि) पहाडो से कट कर मैदानो मे आती थी तथा वहा से बनकर सामान वापिस पहाडो मे बिकता था, बाध बन जाने के बाद उद्योग लगाकर माल यही पर तैयार किया जा सकेगा।

७—ऊपरी गगनहर, निचली गगनहर एव आगरा नहर के द्वारा पानी की कमी पूर्ण होगी तथा सिंचाई व पेयजल की समस्या का भी समाधान होगा।

८ गग नहर पर बने आठ छोटे-छोटे विद्युतग्रहो से टिहरी बाध बनने के बाद विद्युत उत्पादन पहले से दुगना किया जा सकेगा।

९—मानसून मे नदियो के कारण जो बाढ का खतरा प्रतिवर्ष पहाडो की तराई क्षेत्रो मे तथा मैदानो मे बना रहता था, अब टिहरी बाँध बन जाने से इससे मुक्ति मिल सकेगी।

१०—पहाड की महिलाए अपनी ईधन की आवश्यकता के लिए सदियो से जगल पर आश्रित रही हैं। चूल्हा फूकने से स्वास्थ्य के दुष्परिणाम सर्वविदित ही है, यदि पूर्ण विद्युतीकरण और उत्पादक मूल्य पर पहाड़ो मे बिजली उपलब्ध हो तो पर्वतीय नारी चूल्हे को छोडकर आधुनिक उपकरणो से रसोई का काम निपटा सकेगी। इससे ईधन के लिए वनो पर आश्रित भी नही होना पडेगा व वन सम्पदा बची रहेगी तथा वायु प्रदूषण मे भी कमी आयेगी।

११—टिहरी बाँध परियोजना के अन्तर्गत ४२ वर्ग किलोमीटर क्षेत्र मे बन रहे जलाशय से कई लाभ हैं। जलाशय बनने के बाद निचले इलाको की भूमि के

भीतर (परक्यूलेशन) पानी का दवाब ऊपर उठता है, जिसले स्वत ही आस-पास की भूमि सिंचित हो जाती है। शिवालिक पहाडियो और विशेषकर दून घाटी के आसपास के प्राकृतिक पानी के स्रोत जो अब बन्द हो गये हैं उनमे भी पानी आने की सम्भावना से इकार नही किया जा सकता। साथ-साथ पश्चिमी उत्तरप्रदेश के मैदानी भागो मे भूमि से निकलने वाले पानी का जलस्तर १० से १२ फीट तक बढ़ने की सम्भावना है।

१२ – बरसात मे गगानदी पहाडो को काट कर मिट्टी वहाकर नदियो के मुहाने पर दोआब बनाती है, जिससे नदियो का स्तर ऊचा उठ जाता है व इसका असर नदी के वेग (वैलोसिटी; पर पडता है। वेग कम होने से भी बाढ के खतरे अधिक हो जाते हैं। टिहरी बाँध इन सब खतरो पर नियत्रण करा सकेगा।

११—पर्वतो से रोजगार के लिए जो पलायन होता रहा है, वह टिहरी बाँध बन जाने से काफी हद तक रुकेगा, क्योकि कई उद्योग लगाये जा सकेगे, जिसमे स्थानीय लोगो को सर्वप्रथम रोजगार दिया जायेगा। तथा शिक्षित बेरोजगार भी कुटीर उद्योग धन्धे लगा कर अपनी अथव्यवस्था सुधार सकेंगे। टिहरी बाँध बन जाने के बाद लगभग ४०–४५ लाख बेरोजगार युवको को रोजगार मिल सकेगा, जिससे देश की बेरोजगारी समस्या को हल करने मे काफी मदद मिलेगी।

अन्त मे, केवल इतना कि टिहरी बाँध के निर्माण मे पहले ही बहुत देर हो चुकी है, जिसकी वजह से योजना का व्यय क्षमता के बाहर हो गया और विकास की गति रुकी हुई है। इस योजना की सही व्यवस्था से न केवल पर्यावरण, सुरक्षा, सवर्द्धन तथा विकास के आयाम बढेगे, अपितु समस्त क्षेत्र मे आर्थिक विकास के नये आयाम भी पोषित होंगे। काल्पनिक खतरो के भय से तथा राजनीति प्रेरित विरोध के दबाव मे आकर योजना मे ढील देना अथवा अब उस पर पुर्नविचार करना उचित प्रतीत नही होता। छोटे-छोटे 'डाम' बनाकर विद्युत उत्पादन तथा सिचाई की योजनाऐ बनाना निश्चय ही अधिक सुरक्षात्मक एव सरल उपाय होता, उसमे सभवत इतना विस्थापन तथा पर्यावरणक्षरण एव आर्थिक व्यय भी न होता और पर्यावरण विकाश के आयामो मे वृद्धि होती लेकिन अब जबकि स्थानीय जनमानस विस्थापन हेतु एक मनोवैज्ञानिक वातावरण बना चुका है, स्थानीय पर्यावरण मे विकृति पैदा की जा चुकी है, नया टिहरी निर्मित किया जा चुका है तो एक अनिश्चित भविष्य को भयावह विकृतियो के सदेह मे लाकर विकास की विशालतम योजना मे अवरोध पैदा करना, अपूरणीय राष्ट्रीय क्षति ही होगी। हम सभी पर्यावरण ही नही सम्पूर्ण प्रकृति के पुजारी है पर करोडो लोगो के आर्थिक विकास से सम्बद्ध योजना हेतु कही पर किसी न किसी को त्याग करना ही होगा–वह त्याग भी एक अत्यत समर्थ एव पवित्र सहयोग है।

---

# गंगा–हिमालय पर्यावरण :

## बड़े बाँध–दुष्परिणाम

## टिहरी का विरोध क्यों ?

—वि० शंकर

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

बड़े बाँध बनाने की बुद्धिमता के बारे में गम्भीर सदेह है। इस लेख में बड़े बाँध बनाने से होने वाले पर्यावरण असन्तुलन, भूमि-अपरदन, बाढ़, सिल्टेशन मे वृद्धि जंगलो की सफाई और उससे होने वाले गम्भीरपरिणामों को स्पष्ट किया गया है। ऊर्जा और सिंचाई के लिए छोटे बाँध और सौय ऊर्जा की सिफारिश की गई है जो बड़े बाँधो का विकल्प बन सकते हैं और हमे पर्यावरण अपकर्ष से बचा सकते हे। भारत एक गर्म देश है यहां धूप की कमी नही है। फिर हम इसका पूर्ण लाभ क्यों नहीं उठा पा रहे है। हमे अन्य देशो की हर बात में नकल करने की क्या आवश्यकता है। हमारे पास पहले ही वन क्षेत्र कम हैं अपरदन की दर अधिक है फिर हम ऐसी योजनायें क्यो चालू करें जिनसे वन-क्षेत्र और अधिक कम होते जावे और अपरदन मे वृद्धि हो। हम अपनी मूल्यवान प्राकृतिक निधि का जी जान से संरक्षण करें न कि विनाश।

भारत एक ऐसा देश है जहां भूमि के एक बड़े क्षेत्र मे बाढ़ आती है और इससे भी बड़े क्षेत्र सूखे के प्रकोप का भाजन बनते हैं। किसी भी नदी के बेसिन मे किसी भी प्रकार का विकास कार्य हाथ में लेते समय निम्नलिखित तथ्य दृष्टि में रहने चाहियें :

१—भारत की भूमि का क्षेत्र विश्व का २.४% है जबकि मिट्टी की हानि विश्व की १८.५% है।

२—विश्व के अनेक भागों में गहरे जलाशय सेस्मिक एक्टिविटी बढ़ाते हैं।

३—कोई भी आर्थिक विकास तब ही चल सकेगा जब वह पर्यावरण की दृष्टि से स्वस्थ होगा।

४—अपनी भूमि सम्पदा को दीर्घकालीन दृष्टि में देखना चाहिये न कि अल्पकालीन।

५—अच्छा पर्यावरण-प्रबन्ध वह होता है जिससे प्रदूषण न हो, अपरदन न हो और सम्पदा की ऐसी हानि न हो जो पूरी ही न हो सके।

६—जिन देशों के वनक्षेत्र पहले से ही कम हे और आगे भी कम होते जा रहे हों, और भारत उनमें से एक है, वहां ऐसी कोई विकास योजना नहीं बनानी चाहिये जिससे बडे पैमाने पर जगल साफ करने पडें।

**सेस्मिक जोन, जलाशय और भूकंम्प**

वर्तमान में बडे बांधो में अत्यन्त विवादास्पद टिहरी बांध (२६०.५ मी. ऊचाई) ने अनेक लोगो का ध्यान आकर्षित किया है। यह इसलिये कि बाध विश्व के सबसे बडे बाधों में आता है और पर्यावरण की दृष्टि से स्वस्थ नही है। साथ ही बाध सैस्मिक जोन मे बनाया जा रहा है। बाध के जलाशय मे जो २.६२ मिलियन एकड फीट जलएकत्रित किया जायेगा उसका भार ३ २ बिलियन टन होगा जो जलाशय पर पडेगा जिससे भूकम्प आने को आशका है। बाध के क्षेत्र में Thrusts, Shear zones, Faults है। उपरोक्त सब बातो के कारण भूकम्प आने और बाध के टूटने की आशका बनी हुई है। आकड बताते है कि जलाशय मे जल की ऊँचाई और भूकम्प में निश्चित सम्बन्ध है जिन जलाशयों की ऊँचाई १५०–२५० मी० थी उनमे ३०% से भूकम्प आये (हर्ष गुप्ता १९८६) बाध टूटने से गंगा का जल २०० फीट ऊँचा होकर बहेगा। ऋषिकेश हरिद्वार का तो अस्तित्व ही समाप्त हो जायेगा, सम्पूर्ण गगा बेसिन तहस-नहस हो जायेगा। यह खतरा इतना बडा है कि इसके सामने बाध से होने वाले लाभ, विद्युत उत्पादन (अनुमानित ३५६७० करोड़ यूनिट) एव सिचाई सुविधाये (२ ७ लाख है० भूमि) नगण्य हो जाते है। विद्युत उत्पादन और सिचाई सुविधाये छोटे-२ बांधो से भी प्राप्त हो सकती है जिनमे उपरलिखित खतरे नही है। अतः अनेक विचारशील लोगो का मत है कि टिहरी बाँध का बनाना बुद्धिमत्ता नही है। हमे अपनी प्राकृतिक निधि को इस तरह नष्ट करने और भूकम्प का खतरा मोल लेने का कोई हक नही है।

एक मत यह भी है कि जलाशय मे एकत्रित जल प्रदूषित हो जाता है। अतः यदि गगा जल की अद्भुत क्षमताये नष्ट हो जाती हैं तब इसका उत्तर-दायित्व किस पर होगा। कल बाध टूटने से यदि हरि की पौड़ो का अस्तित्व ही नहीं रहेगा तब वह लाखो करोड़ों लोग जिनकी आस्था का केन्द्र यह पौड़ो रही है उनकी क्या दशा होगो ? ये कुछ प्रश्न हैं जो प्रत्येक व्यक्ति के अन्तःकरण को झझोड़ रहे हैं। जो स्वाभाविक हैं।

ऊर्जा और सिचाई सुविधाओं के लिये जब सौर ऊर्जा और छोटे बांध हमारे सामने हैं तब हम बड़े बाध का जोखिम क्यों मोल ले रहे हैं।

**सी०ए०जी० रिपोर्ट**

भारत के कम्पट्रोलर एण्ड आडिटर जनरल की रिपोर्ट के अनुसार टिहरी बांध परियोजना आर्थिक दृष्टि से Viable नहीं है। साथ ही इससे क्षेत्र की इकोलोजी पर दुष्प्रभाव पड़ेगा। परियोजना के मूल्य के प्रत्येक पुनर्मूल्यांकन के साथ लागत : लाभ अनुपात (Cost-benefit ratio) गिरता चला गया है। रिपोर्ट में CAG ने जिआलाजीकल सर्वे ऑफ इण्डिया का ब्योरा देते हुए लिखा है कि GSI के अध्ययन के अनुसार बाध स्थल (dam site) Thrusts, Shear zones, Faults से छलनी है। बाध का क्षेत्र सेस्मिक जोनिंग मैप ऑफ इण्डिया के जान IV में आता है जोकि एक्टिव है। बाध बनाने की बढती हुई लागत, १९९६ तक ४००० करोड रुपये तक पहुच जायेगी, जबकि इसके लाभ, लागत के अनुपात में, नहीं बढेंगे।

परियोजना-स्थल के ८० से ३२० किमी. के त्रिज्या (रेडियस) में पिछले ८० वर्षों में ३६ भूकम्प आ चुके हैं।

**बांध की चीन की सीमा से दूरी**

विजय परंजपाए के अनुसार बांध-स्थल चीन की सीमा से केवल १०० किमी दूर स्थित है। अत स्वाभाविक है कि भारत-चीन युद्ध होने पर यह बाध पहला निशाना होगा। बाध की इकानामिक लाइफ विद्युत उत्पादन की दृष्टि से ६२ वर्ष से अधिक नहीं होगी। बाध बनने से कृषि-उत्पादन में वृद्धि जोकि १५७ करोड़ रु० बताई जा रही है वह केवल ६५ करोड रु० प्रति वर्ष होगी। इस प्रकार परंजपाय के अनुसार बाध पर आने वाली लागत के अनुपात मे बाध से जो लाभ प्राप्त होगे वह बहुत कम होंगे।

**पर्यावरण अपकर्ष**

बडे बांध बनाने में भूमि के एक बडे क्षेत्र से वन काटने पडते है और उसके दुष्परिणाम भोगने पडते हैं जैसे भूमि अपरदन सिल्टेशन मे वृद्धि, बाढ मे वृद्धि, मूल्यवान वनस्पतियाँ जो हमारी प्राकृतिक निधि हैं उनका विनाश। ऐसी कोई भी विकास योजना जिसमे भूमि के एक बड क्षेत्र से वन काटे जाने पडे पर्यावरण की दृष्टि से कभी स्वस्थ नही हो सकती। और यदि ऐसी योजना गंगा–हिमालय क्षेत्र में बनाई जा रही हो तब तो स्थिति और भी भयावह हो जाती है। ये योजनाये आर्थिक दृष्टि से भी कितनी स्वस्थ होगी इस पर भी प्रश्न चिन्ह है। जो जल, बिजली टिहरी बांध योजना से प्राप्त होगे उनकी प्रति इकाई मूल्य क्या आयेगा यह भी सामने आना चाहिये। कितनी लागत से कितना लाभ होगा इसका निश्चित अनुमान भी जनसाधारण को पता होना चाहिये।

